



१५-१६ इषु समूह, १३ प्रतोद, १४ हस्तघ्न, १७ युद्धभूमि, ब्रह्मणस्पति और अदिति, १८ वर्म-सोम -वरुण, १९ देव-ब्रह्म । **छन्द** - त्रिष्टुप्, ६, १० जगती; १२, १३, १५, १६, १९ अनुष्टुप् ; १७ पंक्ति ।]

**इस सूक्त के अन्तर्गत युद्ध में प्रयुक्त संसाधनों को लक्ष्य करके ये ऋचाएँ कही गई हैं, जो स्थूल दृष्टि से लौकिक युद्ध पर घटित की जाती हैं; किन्तु वस्तुतः ये जीवन समर के लिए कही गयी प्रतीत होती हैं । जीवन एक समर है, जीवात्मा उसका रथी है, शरीर रथ है, यह उपमाएँ आर्ष एवं लौकिक साहित्य में अनेक स्थानों पर मिलती हैं । कठोपनिषद् में "आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु" आदि कहकर तथा रामचरितमानस में विजय-रथ प्रसंग में "सौरज-धीरज तेहि रथ चाका" आदि कहकर इसी जीवन-समर में विजेता बनने के लिए सूत्र प्रकट किये गये हैं । यहाँ मंत्रों के भावों से भी यही तथ्य प्रकट होता है । जैसे :- रथ द्वारा ढोया जाने वाला धन, रथ को प्रवृद्ध करे (मंत्र ८) अथवा बाण हमें संवर्धित करे (मंत्र १२) आदि भाव यह स्पष्ट करते हैं कि रथ एवं बाण मात्र निर्जीव उपकरण नहीं हैं । मंत्र ११ में बाण को 'गोभिः सन्नद्ध' कहा है, अर्थात् गौओं से जिसका संधान किया जाता है । गौ का अर्थ-गौ चर्म अथवा ताँत करना उतना युक्ति संगत नहीं लगता । गौ-'इन्द्रियों से संधान किया गया कर्म' इस रथ में अधिक सटीक बैठता है । अन्त में (मंत्र १९) तो स्पष्ट कहा भी है कि ब्रह्म (मंत्र) ही हमारा कवच है । अस्तु, सुधी पाठक इसी दृष्टि से मन्त्रार्थों का अध्ययन करें; तो अच्छा होगा -**

**५११५. जीमूतस्येव भवति प्रतीकं यद्वर्मी याति समदामुपस्थे ।**
**अनाविद्धया तन्वा जय त्वं स त्वा वर्मणो महिमा पिपर्तु ॥१ ॥**

कवच को धारण करके जब शूरवीर योद्धा संग्राम-स्थल के लिए जाते हैं, तब सेना का स्वरूप बादल के सदृश होता है । हे वीर पुरुष ! आप बिना आहत हुए विजय को प्राप्त करें; उस कवच की महान् शक्ति आपकी रक्षा करे ॥१ ॥

**[ कवच शत्रु के आघातों से आत्मरक्षा के लिए होता है । जीवन-समर में गुरुजनों द्वारा निर्दिष्ट अनुशासन कवच का कार्य करता है । ]**



**५११६. धन्वना गा धन्वनाजिं जयेम धन्वना तीव्राः समदो जयेम ।**
**धनुः शत्रोरपकामं कृणोति धन्वना सर्वाः प्रदिशो जयेम ॥२ ॥**

धनुष की शक्ति से युद्ध जीतकर गौएँ प्राप्त करेंगे । भीषण संग्राम में धनुष से शत्रु की कामनाएँ ध्वस्त करेंगे । हमारा धनुष शत्रु को पराजित करता है, ऐसे धनुष की महिमा से सभी दिशाओं को विजित करेंगे ॥२ ॥

**[ धनुष दूरस्थ शत्रुओं पर भी आघात कर सकता है । 'विज्ञान' जीवन-समर का धनुष कहलाने योग्य है । ]**

**५११७. वक्ष्यन्तीवेदा गनीगन्ति कर्णं प्रियं सखायं परिषस्वजाना ।**
**योषेव शिङ्क्ते वितताधि धन्वञ्ज्या इयं समने पारयन्ती ॥३ ॥**

संग्राम में विजय दिलाने वाली, धनुष पर चढ़कर अव्यक्त ध्वनि करती हुई, (प्रत्यंचा) प्रिय बाणरूप मित्र से मिलती है । वह योद्धा के कानों तक खिंचती हुई ऐसी प्रतीत होती है, मानो कुछ कहना चाहती है । यह प्रत्यंचा संकटों से पार करने वाली है ॥३ ॥

**[ ज्या-प्रत्यंचा मजबूत सूत्र-डोरी को कहते हैं, जो धनुष के दोनों सिरों (कोटियों) को खींचती है । विज्ञान के सूत्र, (फार्मूले) प्रत्यंचा कहे जा सकते हैं । ]**

**५११८. ते आचरन्ती समनेव योषा मातेव पुत्रं बिभृतामुपस्थे ।**
**अप शत्रून् विध्यतां संविदाने आर्त्नी इमे विष्फुरन्ती अमित्रान् ॥४ ॥**

ये दोनों (कोटियाँ) समान मन वाली स्त्रियों की तरह (एक ही प्रयोजन के लिए) आचरण करती हैं । माता की भाँति पुत्र (बाण) को गोद में लेकर एक साथ रहने वाली ये, शत्रुओं का वेधन करतीं तथा अमित्रों को बिखेर देती हैं ॥४ ॥





**[ धनु कोटियाँ - धनुष के दोनों छोर । यह विज्ञान रूप धनुष के दो किनारे (१) सैद्धान्तिक (थ्योरेटिकल) तथा प्रायोगिक (प्रैक्टिकल) कहे जा सकते हैं । प्रत्यञ्चा रूप सूत्र (फार्मूले) इन्हें खींचकर प्रयुक्त करते हैं । ]**

**५११९. बह्वीनां पिता बहुरस्य पुत्रश्चिश्चा कृणोति समनावगत्य ।**
**इषुधिः सङ्काः पृतनाश्च सर्वाः पृष्ठे निनद्धो जयति प्रसूतः ॥५ ॥**

यह बहुतों का पिता है, इसके पुत्र बहुत हैं । समर में पहुँचकर यह चीं-चीं ध्वनि करता है । योद्धा के पृष्ठ भाग में आबद्ध यह अपने द्वारा प्रसूत (बाणों) से सभी संगठित शत्रुओं को जीत लेता है ॥५ ॥

**[ तूणीर में बाण रखे रहते हैं; किन्तु मंत्र में उसे बाणों का पिता एवं प्रसव करने वाला (जन्म देने वाला) कहा है । संकल्प अथवा कर्मरूप बाणों का प्रसवकर्त्ता तूणीर 'मन' कहा जा सकता है । ]**

**५१२०. रथे तिष्ठन्नयति वाजिनः पुरो यत्रयत्र कामयते सुषारथिः ।**
**अभीशूनां महिमानं पनायत मनः पश्चादनु यच्छन्ति रश्मयः ॥६ ॥**

उत्तम सारथी रथ पर स्थित होकर अश्वों को यहाँ-वहाँ इच्छानुसार आगे ले जाता है । हे स्तोताओ ! आप लगामों की महिमा का बखान करें । वे मन के अनुकूल (अश्वों को गति देने के लिए) प्रवृत्त होती हैं ॥६ ॥

**[ जीवन-समर में सारथी बुद्धि को तथा चित्त-वृत्तियों को लगाम कहा जाना समीचीन है । ]**

**५१२१. तीव्रान् घोषान् कृण्वते वृषपाणयोऽश्वा रथेभिः सह वाजयन्तः ।**
**अवक्रामन्तः प्रपदैरमित्रान् क्षिणन्ति शत्रूँरनपव्ययन्तः ॥७ ॥**

रथ के साथ गतिमान् , वृषभों से भी अधिक शक्तिशाली अश्व अमित्रों (शत्रुओं) को अपने पदों (चरणों) से आक्रान्त करते हैं । अपव्यय से बचकर शत्रुओं को नष्ट करते हैं ॥७ ॥

**[ अश्व - शरीर (रथ) से जुड़ा पुरुषार्थ-पराक्रम को अश्व कहा जा सकता है । ]**

**५१२२. रथवाहनं हविरस्य नाम यत्रायुधं निहितमस्य वर्म ।**
**तत्रा रथमुप शग्मं सदेम विश्वाहा वयं सुमनस्यमानाः ॥८ ॥**

जहाँ इस रथ को बढ़ाने वाले हव्य, (रथी के) अस्त्र-शस्त्र एवं कवच आदि रखे होते हैं, हम प्रसन्न मन से उस रथ पर सदैव स्थित रहेंगे ॥८ ॥

**[ वेद ने वहन करने वाले (कैरियर) को रथ कहा है । प्रकृति में देवों के रथों के अनेक रूप बनते हैं । जीवन-संग्राम का यह रथ इन्द्रिययुक्त शरीर ही कहा गया है । ]**

**५१२३. स्वादुषंसदः पितरो वयोधाः कृच्छ्रेश्रितः शक्तीवन्तो गभीराः ।**
**चित्रसेना इषुबला अमृध्राः सतोवीरा उरवो व्रातसाहाः ॥९ ॥**

(यह रक्षक) वयोधा (अवस्थाओं अथवा बल को धारण करने वाले), शत्रु के अन्नों को नष्ट करने वाले तथा स्वपक्ष को अन्न देने वाले हैं । संकट के समय आश्रय देने वाले, गंभीर , विचित्र सेना से युक्त यह महान् वीर स्वयं अहिंसित रहकर शत्रुसेना को नष्ट करने में समर्थ है ॥९ ॥

**[ रथगोपा - रथ रक्षक शरीरस्थ विभिन्न प्राण एवं उप प्राण हैं । ]**

**५१२४. ब्राह्मणासः पितरः सोम्यासः शिवे नो द्यावापृथिवी अनेहसा ।**
**पूषा नः पातु दुरिताद् ऋतावृधो रक्षा माकिर्नो अघशंस ईशत ॥१० ॥**

ब्राह्मण, पितर, ऋत (सत्य या यज्ञ) संवर्धक तथा सोम सिद्ध करने वाले-यह सब हमारी रक्षा करें । कल्याणप्रद द्यावा-पृथिवी एवं पूषादेव हमें पापों से बचाएँ । पापी-दुराचारी व्यक्ति हम पर शासन न करने पाएँ ॥१० ॥





**[ इस मंत्र में देवों, भूसुरों, सोम आदि से रक्षा की प्रार्थना की गई है। ये भाव भी जीवन-संग्राम पर घटित होते हैं। ]**

५१२५. **सुपर्णं वस्ते मृगो अस्या दन्तो गोभिः सन्नद्धा पतति प्रसूता।**
**यत्रा नरः सं च वि च द्रवन्ति तत्रास्मभ्यमिषवः शर्म यंसन् ॥११॥**

यह सुपर्णयुक्त (पक्षी की तरह) गतिशील, तीक्ष्ण दाँत (नोंक) वाले मन की तरह यह बाण गो (इन्द्रियों) द्वारा संधान किया गया, प्रसूत होते (प्रकट होते-छूटते) ही प्रहार करता है। जहाँ मनुष्य एकत्रित होकर या बिखर कर गतिशील होते हैं, वहाँ ये बाण हमारे शरणदाता या सुख प्रदायक हों ॥११॥

**[ इस ग्यारहवें मन्त्र के अतिरिक्त मंत्र क्र० १२, १५ एवं १६ बाणों को लक्ष्य करके कहे गये हैं। उन्हें विभिन्न सम्बोधन दिये गये हैं। मन रूप तूणीर से उत्पन्न यह बाण ' संकल्प-अथवा कर्म ' ही कहे जा सकते हैं। ]**

५१२६. **ऋजीते परि वृङ्धि नोऽश्मा भवतु नस्तनूः।**
**सोमो अधि ब्रवीतु नोऽदितिः शर्म यच्छतु ॥१२॥**

हे ऋजुगामी (बाण) आप सब ओर से हमें संवर्धित करें। हमारे शरीर पत्थर जैसे (मजबूत) हों। सोमदेव हमें उत्साहित करें तथा माता अदिति हमें सुख प्रदान करें ॥१२॥

**[ यहाँ बाण को 'ऋजीते' - ऋजु (सीधे या सरल) मार्गगामी कहा गया है। ]**

५१२७. **आ जङ्घन्ति सान्वेषां जघनाँ उपजिघ्नते। अश्वाजनि प्रचेतसोऽश्वान्त्समत्सु चोदय ॥१३॥**

हे अश्व चलाने वाली कशा ! आप संग्राम में जागरूक अश्वों को प्रेरित-उत्तेजित करें। इनके उभरे हुए भागों पर अथवा निचले अंगों पर समीप से प्रहार करें ॥१३॥

**[ कशा-अश्व प्रेरक चाबुक को लक्ष्य करके यह मंत्र है। वेद ने शब्द शक्ति को अश्व प्रेरक कशा की संज्ञा दी है। ]**

५१२८. **अहिरिव भोगैः पर्येति बाहुं ज्याया हेतिं परिबाधमानः।**
**हस्तघ्नो विश्वा वयुनानि विद्वान् पुमान्पुमांसं परि पातु विश्वतः ॥१४॥**

सर्प की तरह लिपट कर प्रत्यंचा के आघात से यह (हस्तबन्ध) हाथ की रक्षा करता है। यह सभी कुशलताओं के ज्ञाता पुरुषों का सब ओर से संरक्षण करे ॥१४॥

**[ हस्तबन्ध - हाथ को प्रत्यंचा के आघात से बचाने वाले आवरण को लक्ष्य करके यह मंत्र है। हस्त कौशल से इसकी संगति बैठती है। ]**

५१२९. **आलाक्ता या रुरुशीर्ष्ण्यथो यस्या अयो मुखम्।**
**इदं पर्जन्यरेतस इष्वै देव्यै बृहन्नमः ॥१५॥**

जो विषयुक्त, लोहे के फल लगा, हिंसक अग्रभाग वाला यह बाण है, पर्जन्य से जिनका पराक्रम बढ़ता है, उन बाण देवता को हमारा नमस्कार है ॥१५॥

५१३०. **अवसृष्टा परा पत शरव्ये ब्रह्मसंशिते।**
**गच्छामित्रान्प्र पद्यस्व मामीषां कं चनोच्छिषः ॥१६॥**

हे बाण रूपी अस्त्र ! मन्त्रों के प्रयोग से तीक्ष्ण किये हुए आप हमारे द्वारा छोड़े जाते हुए शत्रु सेना पर एक साथ प्रहार करें और उन्हें संतप्त करें। उनके शरीरों में प्रविष्ट होकर सभी का विनाश करें तथा किसी भी दुष्ट को जीवित न बचने दें ॥१६॥

५१३१. **यत्र बाणाः सम्पतन्ति कुमारा विशिखाइव।**
**तत्रा नो ब्रह्मणस्पतिरदितिः शर्म यच्छतु विश्वाहा शर्म यच्छतु ॥१७॥**





जहाँ शिखारहित-बालकों (चंचल बालकों) के समान बाण गिरते हों, वहाँ ब्रह्मणस्पति और अदिति हमें सुख प्रदान करें और हमारा सदा कल्याण करें ॥१७ ॥

५१३२. **मर्माणि ते वर्मणा छादयामि सोमस्त्वा राजामृतेनानु वस्ताम् ।**
**उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु जयन्तं त्वानु देवा मदन्तु ॥१८ ॥**

हे रथी ! आपके मर्मस्थलों को हम कवच से युक्त करते हैं । सोमदेव आपको अमृत से युक्त करें । वरुणदेव आपको सुख प्रदान करें । आपकी विजय से देवगण आनन्दित हों ॥१८ ॥

५१३३. **यो नः स्वो अरणो यश्च निष्ट्यो जिघांसति ।**
**देवास्तं सर्वे धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरम् ॥१९ ॥**

जो हमारे बन्धु होकर द्वेष करते हैं, गुप्त रूप से हमारे संहार की इच्छा रखते हैं, उन्हें सब देवगण नष्ट कर दें । वेदमन्त्र ही हमारे कवचरूप हैं; वे हमारा कल्याण करें ॥१९ ॥

## ॥ इति षष्ठं मण्डलं समाप्तम् ॥








## परिशिष्ट - १

# ऋग्वेद भाग - २ के ऋषियों का संक्षिप्त परिचय

१. **अत्रि भौम (५.२७,३७-४३ ) *** - सप्त ऋषियों में अत्रि ऋषि का नाम प्रसिद्ध है। अत्रि और उनके वंशजों को ऋग्वेद के पञ्चम मण्डल के द्रष्टा के रूप में ख्याति प्राप्त है। अत्रि भौम का ऋषित्व ऋग्वेद एवं सामवेद में अनेक स्थानों में दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को निम्न शब्दों में प्रमाणित किया है - **'सं भानुना' इति पञ्चर्चं सूक्तमत्रेरार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० ५.३७ सा० भा०)।

२. **अदिति (४.१८.७)** - अदिति का उल्लेख प्राय: देवों की माता और आदित्यों की माता के रूप में हुआ है - **अष्टयोनीमष्टपुत्राम्**। --- **अष्टौ पुत्रासो अदिते:** (तैत्ति० आ० १.१३.१-२)। अदिति को पृथ्वी, अन्तरिक्ष, द्यौ आदि सार्वभौम सत्ता के रूप में भी उल्लिखित किया गया है - **"अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्र:"** (ऋ० १.८९.१०)। वेदों में देव शक्तियों का ऋषित्व भी यदा-कदा दृष्टिगोचर होता है। अदिति का ऋषित्व केवल ४.१८.७ में ही मिलता है। अनुक्रमणी आख्यायिका में ऋषि विषयक उल्लेख में इस सम्पूर्ण सूक्त ४.१८ की ऋषिका अदिति को माना गया है - **' इन्द्रोऽदितिर्ऋषिष्ठ्यास्मिन्मिथ: सूक्ते समूचिरे** (अनु० भा० ४.१८)। बृहद्देवताकार ने इन्हें वैश्वदेव सूक्तों की द्रष्ट्री और दक्ष पुत्री के रूप में उल्लिखित किया है - **पार्थो दक्षसुतादिति:** (बृह० ३.५७)।

३. **अर्चनाना आत्रेय (५.६३-६४)** -- अर्चनाना ऋषि को अत्रिवंशज होने से आत्रेय कहा गया है। इनका नामोल्लेख ऋग्वेद ५.६४.७ में हुआ है, जहाँ मित्र एवं वरुण देवों से "अर्चनाना" की रक्षा के लिए प्रार्थना की गयी है - **नरा बिभ्रतावर्चनानसम्** (ऋ० ५.६४.७)। इनका ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों ५,६३-६४ एवं तीन ऋचाओं ८.४२.४-६ में ही विवेचित है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **आत्रेयोऽर्चनाना नाम ऋषि:** (ऋ० ५.६३ सा० भा०)

४. **अवत्सार काश्यप (५.४४)** -- अवत्सार ऋषि का ऋषित्व ऋक्, यजु, साम तीनों वेदों में अनेक स्थानों पर मिलता है। ऋग्वेद में कुल ९ सूक्तों ५.४४ और ९.५३-६० का ऋषित्व इन्हें प्राप्त है। ऋग्वेद ५.४४.१० में इनका नामोल्लेख हुआ है, जिसमें यजत, सध्रि अवत्सार आदि ऋषियों द्वारा सूर्य स्तुति करने का उल्लेख है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनके ऋषित्व को 'कश्यप-गोत्रीय' कहकर उपन्यस्त किया है - **अवत्सारो नाम ऋषि: स च कश्यपगोत्र:** (ऋ० ५.४४ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने इन्हें वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टा के रूप में स्वीकार किया है- **ऋषिर् अवत्सारश्च नाम यु:** (बृह० ३.५७)।

५. **अवस्यु आत्रेय (५.३१,७५)** -- अवस्यु आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.३१, ७५ एवं सामवेद ४१८;१७४३-४५ में ही मिलता है। अत्रि वंशज होने से इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद "आत्रेय" संयुक्त हुआ है। ऋग्वेद में अवस्यु ऋषि का उल्लेख अनेक स्थानों पर हुआ है। इनके द्वारा दृष्ट सूक्त ५.३१ की दसवीं ऋचा में कवि (क्रान्तदर्शी) रूप में इनके द्वारा उत्तम घोड़ों की प्राप्ति का उल्लेख है। ऋग्वेद ४.१६.११ में इनके द्वारा कुत्स ऋषि के साथ इनका उल्लेख हुआ है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **अवस्युर्नाम आत्रेय ऋषि:** (ऋ० ५.३१ सा० भा०)।

६. **अश्वमेध भारत (५.२७)** -- अश्वमेध भारत का ऋषित्व, त्र्यरुण, त्रैवृष्ण और त्रसदस्यु पौरुकुत्स के साथ सम्मिलित रूप से मिलता है। इस सम्पूर्ण सूक्त में इन तीनों ऋषियों के नाम भी उल्लिखित हुए हैं। इस सूक्त की अन्तिम तीन ऋचाओं में 'अश्वमेध' ऋषि का उल्लेख हुआ है। बृहद्देवता ५.१३ में भी इन ऋषियों को सम्मिलित रूप से उल्लिखित किया गया है- **त्रैवृष्णस्त्रसदस्युश्च अश्वमेध ऋणंचय:** (बृह० ५.१३)। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में त्र्यरुण को त्रिवृष्ण का पुत्र, त्रसदस्यु को पुरुकुत्स का पुत्र और अश्वमेध को भरत का पुत्र कहकर इनके ऋषित्व को उपन्यस्त किया है **त्रिवृष्णस्य पुत्रस्त्र्यरुण: पुरुकुत्सस्य पुत्रस्त्रसदस्युर्भरतस्य पुत्रोऽश्वमेध एते त्रयोऽपि राजान: संभूयास्य सूक्तस्य ऋषय:** (ऋ० ५.२७. सा० भा०)।

७. **आत्मा (३.२६.७)** -- आत्मा को ऋग्वेद में एक ऋचा ३.२६.७ और सामवेद में एक मंत्र ५९४ का ऋषित्व प्राप्त है, अन्यत्र इनका ऋषित्व दृष्टिगोचर नहीं होता है। 'परमतत्त्व' के रूप में आत्मा शब्द, संहिताओं और परवर्ती साहित्य में अनेक बार उल्लिखित हुआ है। कई बार कुछ ऋचाओं में जिस ऋषि ने अपने ही विषय में वर्णन किया है, वह उस ऋचा का ऋषि और देवता भी कहा जाता है। ऐसे अवसरों पर उस ऋषि को आत्मा की संज्ञा प्रदान की जाती है। बृहद्देवता में इस तथ्य की पुष्टि इन शब्दों में की गई है - **आत्मनो भाववृत्तानि .... । उत्तमस्य तु वर्गस्य य ऋषि: सैव देवता,** (बृह० २.८६)। ऋग्वेद ३.२६.७ में अग्नि द्वारा अपना ही वर्णन किया गया है - **अग्निरस्मि जन्मना जातवेदा घृतं मे चक्षुरमृतं म आसन्** (ऋ० ३.२६.७)। अत: उपरोक्त ऋचा के ऋषि एवं देवता भी अग्निदेव अथवा आत्मा ही हैं।

---

*** ऋग्वेद के मण्डल, सूक्त एवं मन्त्र की संख्या**





८. **इन्द्र (४.१८, ४.२६.१-३)** -- वैदिक संहिताओं में अनेक स्थानों पर देवों का भी ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। सम्भव है ऋषि ने जिस देव की स्तुति अथवा दर्शन से प्रसिद्धि प्राप्त की, उसी देवनाम से वे विख्यात हुए हों। 'इन्द्र' का ऋषित्व ऋग्वेद और यजुर्वेद के अनेक स्थानों पर मिलता है। अनुक्रमणीकार ने 'इन्द्र' के ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **'शिष्टा इन्द्रस्यैकादशी च मरुत्वांस्त्विन्द्रो देवता,** (ऋ० १.१६५ सा० भा०)। आचार्य सायण ने भी ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित **किया है - 'अयं पन्थाः' इति त्रयोदशर्चमष्टमं सूक्तं त्रैष्टुभम्....इन्द्रोऽदितिर्ऋषिश्चास्मिन्मिथः सूक्ते समूचिरे** (ऋ० ४.१८ सा० भा०)।

९. **इष आत्रेय (५.७-८)** -- इष आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों तथा यजुर्वेद में भी दृष्टिगोचर होता है। इनके विषय में अधिक विवरण तो नहीं मिलता है; परन्तु इनके नाम से ऐसा प्रतीत होता है कि ये अत्रि ऋषि के वंशज रहे होंगे, इसीलिए इन्हें **'आत्रेय'** कहा गया है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व की चर्चा इन शब्दों में की है - **'सखायः सं वः' इति दशर्चं सप्तमं सूक्तम्। आत्रेय इष ऋषिः** (ऋ० ५.७ सा० भा०)।

१०. **उत्कील कात्य (३.१५-१६)** -- उत्कील कात्य ऋग्वैदिक ऋषियों में अधिक प्रसिद्ध नहीं हैं। इन्हें ऋग्वेद में मात्र दो सूक्तों का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। यजुर्वेद में भी इनके द्वारा दृष्ट कुछ कण्डिकाएँ हैं। इनका प्रमुख नाम उत्कील है। कत गोत्र में **उत्पन्न होने** के कारण इन्हें कात्य कहा जाता है। आचार्य सायण इस तथ्य को उद्घाटित करते हुए लिखते हैं - **'वि पाजसा पृथुना' इति सप्तर्चं तृतीयं सूक्तं कतगोत्रोत्पन्नोत्कीलस्यार्षं त्रैष्टुभमाग्नेयम्। कत गोत्रोत्पन्न उत्कीलो नाम ऋषिः** (ऋ० ३.१५)।

११. **उरुचक्रि आत्रेय (५.६९-७०)** -- वैदिक ऋषियों में उरुचक्रि आत्रेय भी प्रख्यात हैं। इनके द्वारा दृष्ट ऋग्वेद में पाँचवें मण्डल का उनहत्तरवाँ एवं सत्तरवाँ सूक्त है। सप्त ऋषि मण्डल के ऋषि अत्रि के वंशज होने से इन्हें आत्रेय कहा जाता है। उपरोक्त सूक्तों में उरुचक्रि आत्रेय द्वारा मित्रावरुण की स्तुति की गई है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व का उल्लेख किया है- **'त्रीरोचना' इति चतुर्ऋचं त्रयोदशं सूक्तम्। उरुचक्रिर्नामात्रेय ऋषिः** (ऋ० ५.६९ सा० भा०)।

१२. **ऋजिश्वा भारद्वाज (६.४९-५२)** - ऋजिश्वा भारद्वाज का ऋषित्व ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद में भी दृष्टिगोचर होता है। ऋजिश्वा को भरद्वाज गोत्रीय भी कहा जाता है। इसीलिए इनके नाम के साथ भारद्वाज पद संयुक्त किया जाता है। लुडविग के अनुसार ये 'औशिज' के पुत्र हैं, जबकि ऋ० ४.१६.१३, ५.२९.११ में इन्हें विदथिन् का पुत्र 'वैदथिन' माना गया है। ऋजिश्वा को कृष्णगर्भा तथा पिप्रु आदि दैत्यों के विरुद्ध इन्द्र की सहायता करने वाला बताया गया है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को प्रतिपादित करते हुए उल्लेख करते हैं - **'स्तुषे जनम्' इति पञ्चदशर्चं षष्ठं सूक्तं भारद्वाजस्य ऋजिश्वन आर्षं वैश्वदेवम्** (ऋ. ६.४९ सा० भा०)। सर्वानुक्रम सूत्र में भी इनका ऋषित्व विवेचित है - **प्र वायुं पञ्चदशर्चः पुरोकग्गणो द्वे च प्रतीकोक्ते, प्र वायुमृजिश्वा** (यजु० सर्वा० ३.२१)। बृहद्देवता में भी दो स्थानों पर इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया गया है- **लुशे दुवस्यौ शार्याते गोतमेऽथ ऋजिश्वनि** (बृह० २.१२९) तथा बृहद्देवता में ही दूसरे स्थान (३.५५) पर भी इनका उल्लेख मिलता है - **ऋजिश्वा वसुकर्णश्च शार्यातो गोतमो लुशः।**

१३. **ऋषभ वैश्वामित्र (३.१३-१४)** -- ऋग्वेद में प्राप्त दो सूक्तों (३.१३-१४) में ऋषभ वैश्वामित्र का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। इन सूक्तों में अग्निदेव की स्तुति की गई है। ऋषभ वैश्वामित्र गायत्री के द्रष्टा सप्तर्षिमण्डल के गणमान्य ऋषि विश्वामित्र के पुत्र थे, इसी कारण इनके नाम ऋषभ के साथ वैश्वामित्र विशेषण लगाया जाता है। आचार्य सायण ने इस तथ्य को प्रमाणित करते हुए लिखा है - **तथा चानुक्रान्तम्-प्र वः सप्त ऋषभस्त्वानुष्टुभम्' इति। विश्वामित्रपुत्र ऋषभ ऋषिः** (ऋ० ३.१३ सा० भा०)। ऐतरेय ब्राह्मण में भी ऋषभ के विश्वामित्र पुत्र होने का उल्लेख मिलता है - **ततो विश्वामित्र इतरान् पुत्रानाहूय गाथयैवमाज्ञापितवान् - यो मधुच्छन्दानाम यश्चर्षभः योऽपि रेणुः ------ मदीयामाज्ञांशृणुत** (ऐत० ब्रा० ७.१७)।

१४. **ऋषिगण (५.४४)** -- ऋग्वेद (५.४४) के प्रमुख ऋषि तो अवत्सार काश्यप हैं; किन्तु दसवीं, ग्यारहवीं, बारहवीं और तेरहवीं ऋचा में अन्य ऋषियों को भी इनके साथ ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ये ऋषि क्षत्र, मनस, एवावद, यजत, सध्रि , विश्ववार, मायी, सदापृण, बाहुवृक्त, श्रुतवित् , तर्य एवं सुतंभर। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को संक्षेप में विवेचित किया है- **यासु ऋक्षु सदापृणबाहुवृक्तादयः श्रुतास्तासु तेऽपि समुच्चीयन्ते।.....अनुक्रान्तं च-तं प्रत्नथा पञ्चोना काश्यपोऽवत्सारोऽन्ये च ऋषयोऽत्र दृष्ट लिङ्गा** (ऋ० ५.४४ सा० भा०)। उपरोक्त ऋषियों के संकेत ऋचाओं में मिलने के कारण उन्हें दृष्ट लिङ्ग कहा जाता है। इनका ऋषित्व यजुर्वेद में भी यदा-कदा दृष्टिगोचर होता है।

१५. **एवया मरुत् आत्रेय (५.८७)** -- एवया मरुत् आत्रेय ऋग्वेद ५.८७ के ऋषि माने जाते हैं। एवया शब्द का अर्थ "तीव्र गति वाला" तथा दूसरा अर्थ 'रक्षक' है। अतः एवया शब्द मरुतों के लिए विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है। ऋग्वेद ५.८७ के प्रत्येक मंत्र में एवया मरुत् शब्द प्रयुक्त हुआ है, जिसका अर्थ 'मरुतों द्वारा संरक्षित' किया गया है। ऐसा प्रतीत नहीं होता कि ये शब्द (एवया मरुत्) किसी ऋषि का व्यक्तिगत नाम होगा। चूँकि पाँचवें मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि हैं और यह सूक्त पाँचवें मण्डल

का ही है। अतः अत्रि के साथ सम्बन्ध स्थापित करके इसके साथ 'आत्रेय' विशेषण संयुक्त कर दिया है। आचार्य सायण अपने ऋग्वेद भाष्य में लिखते हैं - **'प्र वो महे' इति नवर्चं पञ्चदशं सूक्तम् एवयामरुदाख्यस्य आत्रेयस्य मुनेरार्षं** (ऋ० ५.८७ सा० भा०)।

**१६. कत वैश्वामित्र (३.१७-१८)** -- ऋग्वेद में तृतीय मण्डल के सत्रहवें व अठारहवें सूक्त कत वैश्वामित्र ऋषि द्वारा दृष्ट हैं। इनमें उनके द्वारा अग्निदेव की स्तुति की गई है। कत वैश्वामित्र के बारे में अधिक विवरण तो प्राप्त नहीं होता; पर उनके नाम कत के साथ जुड़े वैश्वामित्र विशेषण से प्रतीत होता है कि ये विश्वामित्र के वंशज रहे होंगे। इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए आचार्य सायण लिखते हैं - **'समिध्यमानः' इति पञ्चर्चं पञ्चमं सूक्तमाग्नेयं त्रैष्टुभं वैश्वामित्रस्य कतस्यार्षम्। तदुक्तं - 'समिध्यमानः पञ्चकतो वैश्वामित्रस्तु' इति** (ऋ० ३.१७ सा० भा०)।

**१७. कुमार आत्रेय (५.२.१, ३-८, १०-१२)** -- ऋग्वेद ५.२.१, ३-८, १०-१२ के ऋषि अत्रि पुत्र कुमार (कुमार आत्रेय) अथवा जन के पुत्र वृश, दोनों माने जाते हैं। आचार्य सायण भी इस तथ्य को स्वीकार करते हुए लिखते हैं - **अत्रेः पुत्रः कुमार ऋषिः जननाम्नः पुत्रो वृशो वोभौ वात्र ऋषी। अत्रानुक्रमणिका - 'कुमारं कुमारो वृशो वा जान उभौ वा** (ऋ० ५.२ सा० भा०) उपरोक्त ऋचाओं के ऋषि के विषय में तीन विकल्प मानने का कोई स्पष्ट कारण विदित नहीं होता। आचार्य सायण ने ऋग्वेद ५.२.१ की टिप्पणी में शाट्यायन ब्राह्मण की एक कथा का उल्लेख किया है, जिसका सारांश है "इक्ष्वाकुवंशीय राजा त्र्यरुण के पुरोहित वृश थे। एक बार राजा के रथ का संचालन वृश कर रहे थे, मार्ग में खेलता एक कुमार रथ के पहिए के नीचे आकर मर गया। इसके दोषी वृश ठहराये गये। वृश ने वार्श नामक सोम से बालक को पुनर्जीवित कर दिया; चूँकि राजा द्वारा वृश पर यह झूठा दोषारोपण किया गया था, अतः उनके (राजा के) घर में अग्नि का तेज (ताप) समाप्त हो गया। पुनः प्रार्थना करने पर वृश ने अग्नि का तेज पुनः प्रकट किया।" इसी तरह की कथा बृहद्देवता ५.१४-२२ में भी है। आचार्य सायण द्वारा - **'अत्रेः' अत्रिगोत्रस्य वृशस्य 'ब्रह्माणि' मन्त्राः स्तोत्राणि वा तं कुमारम् अग्निं वा अव सृजन्तु। अथवा अत्रेः अत्रिगोत्रस्य कुमारं ब्रह्माणि (अवसृजन्तु)** (ऋ० ५.२.६ सा० भा०)। मन्त्र के इस अंश के कारण ही कुमार के साथ सम्भवतः आत्रेयः विशेषण लगा दिया गया। बृहद्देवता में भी अग्नि के ताप को कुमार रूप बताया गया है - **हरः कुमाररूपेण ---- भाषत** (बृह० ५.२१)। इस प्रकार उपरोक्त ऋचाओं में कुमार आत्रेय अथवा (अग्नि) अथवा वृश अथवा दोनों का वैकल्पिक ऋषित्व प्रतिभासित होता है।

**१८. कुशिक ऐषीरथि (३.३१)** -- कुशिक ऐषीरथि का ऋषित्व यजुर्वेद में तथा ऋग्वेद ३.३१ में भी दृष्टिगोचर होता है। कुशिक सुप्रसिद्ध ऋषि विश्वामित्र के पिता थे। कुशिक इषीरथ के पुत्र थे, इसीकारण इन्हें ऐषीरथि विशेषण से विभूषित किया गया है। इनके वंशजों को कौशिक कहा जाता है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद ३.३१ का ऋषि स्पष्टतः कुशिक ऐषीरथि को स्वीकार नहीं किया है; अपितु कुशिक अथवा विश्वामित्र ही इसके ऋषि हैं, ऐसा माना है - **'शासत् कुशिको विश्वामित्र एव वा श्रुतेः' इति। इषीरथस्य पुत्रः कुशिको विश्वामित्र एव वा ऋषिः** (ऋ० ३.३१ सा० भा०)।

**१९. गय आत्रेय (५.९-१०)** -- गय आत्रेय ऋषि का ऋषित्व ऋग्वेद के पाँचवें मण्डल के नवें व दसवें सूक्त में दृष्टिगोचर होता है। गय नाम के ऋषि सम्भवतः अत्रि ऋषि के पुत्र अथवा उनके वंशज रहे होंगे, इसीलिए उनके नाम के साथ 'आत्रेय' विशेषण लगा है। उपरोक्त सूक्तों में ऋषि ने अग्निदेव की स्तुति की है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को स्वीकार करते हुए लिखा है - **'त्वामग्ने हविष्मन्तः' इति सप्तर्चं नवमं सूक्तम् आत्रेयस्य गयस्यार्षम्** (ऋ० ५.९ सा० भा०)।

**२०. गर्ग भारद्वाज (६.४७)** - गर्ग भारद्वाज का ऋषित्व ऋग्वेद तथा यजुर्वेद में उपन्यस्त है। ऋषि भरद्वाज के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'भारद्वाज' पद संयुक्त होता है। यजुर्वेद भाष्य में आचार्य महीधर द्वारा इन्हें केवल गर्ग कहा गया है - **गर्ग दृष्टा। त्रातारं रक्षितारमिन्द्रम्** (यजु० २०.५० मही० भा०)। जबकि आचार्य सायण ने इन्हें भरद्वाज ऋषि का पुत्र प्रमाणित करते हुए लिखा है - **चतुर्थं सूक्तं भरद्वाजपुत्रस्य गर्गस्यार्षम्** (ऋ० ६.४७ सा० भा०)। सर्वानुक्रम सूत्र में भी गर्ग भारद्वाज का ऋषित्व निर्दिष्ट है - **त्रातारं गर्गः** (यजु० सर्वा० २.३८)। बृहद्देवता में इनके ऋषित्व का विवेचन इन शब्दों में मिलता है - **भरद्वाजश्च गर्गश्च दृष्टाविन्द्रेण वै पथि** (बृह० ५.१४०)। श्रीमद्भागवत १०.८.१-२० में गर्ग नामक एक ज्योतिर्वेत्ता का वर्णन मिलता है, जिनने श्रीकृष्ण और बलराम का नामकरण संस्कार किया था। श्रीमद्भागवत ४५.२६.२९ के अनुसार गर्ग के द्वारा ही इन दोनों का उपनयन संस्कार व गायत्री मन्त्र की दीक्षा भी सम्पन्न हुई थी।

**२१. गातु आत्रेय (५.३२)** -- ऋग्वैदिक ऋषियों में गातु आत्रेय का नाम भी उल्लेखनीय है। इनके द्वारा ऋग्वेद के पाँचवें मण्डल का बत्तीसवाँ सूक्त दृष्ट है। इनके ऋषित्व के सम्बन्ध में अन्यत्र तो कोई विशेष विवेचन उपलब्ध नहीं होता; किन्तु सायणाचार्य ने इनके ऋषित्व की विवेचना करते हुए ऋग्वेद भाष्य में लिखा है- **'अदर्दरुत्सम्' इति द्वादशर्चमष्टादशं सूक्तम्। गातुर्नामात्रेय ऋषिः** (ऋ० ५.३२ सा० भा०)। इनके नाम के साथ अपत्यार्थक 'आत्रेय' पद संयुक्त होने से ऐसा प्रतीत होता है कि ये सप्तर्षि-मंडल के प्रख्यात ऋषि अत्रि के वंशज रहे होंगे।





**२२. गाथी कौशिक (३.१९-२२)** -- ये कुशिक ऋषि के पुत्र तथा विश्वामित्र के पिता हैं,ऐसा सर्वानुक्रमणी में वर्णित है। कुशिक पुत्र होने के कारण ही इन्हें कौशिक भी कहा जाता है। बृहद्देवता में भी इनका कई बार नामोल्लेख हुआ है - **अगस्त्ये बृहदुक्थे च विश्वामित्रे च गाथिनि** (बृह० २.१३१) । बृहद्देवता में ही एक स्थान पर विश्वामित्र को भी गाथिन कहा गया है **तुष्टयेत्यृषी ददृशतुर् ऐन्द्रं गाथिनभार्गवौ** (बृह० ८.७०) । आचार्य सायण इनके ऋषित्व के विषय में उल्लेख करते हुए लिखते हैं - **'अग्नि होतारम्' इति पञ्चर्चं सप्तमं सूक्तं त्रैष्टुभमाग्नेयं गाथिन आर्षम्** (ऋ० ३.१९ सा० भा०) । ऐतरेय ब्राह्मण में भी गाथिन को विश्वामित्र का पिता बताया गया है - **गाथिन शब्दो विश्वामित्रस्य पितरमाचष्टे** (ऐत० ब्रा० ७.१८) ।

**२३. गौरिवीति शाक्त्य (५.२९)** -- गौरिवीति शाक्त्य का ऋषित्व ऋग्वेद ५.२९ तथा यजुर्वेद में भी दृष्टिगत होता है। गौरिवीति ऋषि शक्ति के वंशज थे,इसी कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक विशेषण 'शाक्त्य' संयुक्त किया जाता है। ब्राह्मण ग्रन्थों में भी इनके नाम का उल्लेख मिलता है। ऐतरेय ब्राह्मण में वर्णन है-**किंच 'एतत्' सूक्तं गौरिवीत्याख्येन महर्षिणा दृष्टत्वाद् गौरिवीताख्यं भवति** (ऐत० ब्रा० ८.२)। ऐतरेय ब्राह्मण में एक अन्यत्र स्थान पर भी उल्लिखित है-**शक्तिनामकस्य महर्षेः कुले जातः शाक्त्यः गौरिवीतिर्नाम महर्षिः** (ऐत० ब्रा० ३.१९)। शतपथ ब्राह्मण में भी इनके विषय में विवेचन मिलता है-**गौरीवीतिः शाक्त्यः क्षत्रमिवाह किल----राजा** (शत० ब्रा० १२.८.३.७)। आचार्य सायण ने भी इन्हें ऋ० ५.२९ का ऋषि स्वीकार करते हुए अपने ऋग्वेद भाष्य में लिखा है-**शक्तिगोत्रोत्पन्नोगौरिवीतिर्नाम ऋषिः** (ऋ०५.२९ सा० भा०)।

**२४. घोर आङ्गिरस (३.३६.१०)** -- घोर आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद ३.३६.१० में दृष्टिगोचर होता है। ये ऋषि अङ्गिरस् के वंशज थे,इसीलिए इनके नाम के साथ 'आङ्गिरस' पद संयुक्त है। ब्राह्मण ग्रन्थों,उपनिषदों में इन्हें कृष्ण देवकी पुत्र का गुरु वर्णित किया गया है; परन्तु इनके विषय में यह अवधारणा काल्पनिक प्रतीत होती है; क्योंकि, "अङ्गिरसों के भयंकर वंशज' का एक प्रतिरूप **'भिषज् आथर्वण'** है; जबकि आश्वलायन श्रौत सूत्र १०.७ में **'अथर्वाणो वेदः'** का 'भेषज' से तथा **'अङ्गिरसो वेदः'** का 'घोरम्' से सम्बन्ध बताया गया है---- **स्युस्तानुपदिशत्यथर्वाणो वेदः सोऽयमिति यद्भेषजं निशान्तं स्यात्तन्निगदेत्** ---- । **स्युस्ता उपदिशत्याङ्गिरसो वेदः सोऽयमिति यद्घोरं निशान्तं स्यात्तन्निगदेत्** (आ० श्रौ० सू० १०.७.३-४)। इस प्रकार अथर्व-मन्त्रों के अभिचार आदि प्रकरण के ये प्रतिनिधि माने जाते हैं। काठक संहिता १.१ के अश्वमेध प्रकरण में भी इनका नामोल्लेख है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए ऋग्वेद भाष्य में लिखा है-**दशम्या आङ्गिरसो घोर ऋषिः** (ऋ० ३.३६ सा० भा०)

**२५. जमदग्नि भार्गव (३.६२.१६-१८)** -- जमदग्नि भार्गव की वैदिक ऋषियों में महत्त्वपूर्ण प्रतिष्ठा है। ये ऋषि भृगु के वंशज थे, इसीलिए इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'भार्गव' संयुक्त किया जाता है।ऋग्वेद ३.६२.१६-१८ में जमदग्नि भार्गव द्वारा मित्रावरुण की स्तुति की गई है। तैत्तिरीय संहिता ३.१.७.३;५.४.११.३ में इनका वर्णन विश्वामित्र के मित्र और वसिष्ठ के विरोधी के रूप में मिलता है। इनकी तथा इनके वंशजों की सफलता और समृद्धि का आधार चतूरात्र यज्ञ (चार रात्रियों में सम्पन्न होने वाला यज्ञ) वर्णित है (पञ्च० ब्रा० २१.१०.५-७)। अथर्ववेद २.३२.३,६.१३७.१ में इनका सम्बन्ध अत्रि,कण्व,असित और वीतहव्य से बताया गया है। हरिश्चन्द्र के राजसूय यज्ञ में जमदग्नि ऋषि के पुरोहित (अध्वर्यु) होने का वर्णन भी ऐतरेय ब्राह्मण ७.१६ में देखा जा सकता है - **तस्य ह विश्वामित्रो होताऽऽसीज्जमदग्निरध्वर्युर्वसिष्ठो ब्रह्माऽयास्य उद्गाता** (ऐत० ब्रा० ७.१६)। शतपथ ब्राह्मण में जमदग्नि ऋषि की दार्शनिक व्याख्या चक्षु के रूप में की गई है-**जमदग्निर्ऋषिरिति । चक्षुर्वै जमदग्निर्ऋषिर्यदेनेन जगत्पश्यत्यथो मनुते तस्माच्चक्षुर्जमदग्निर्ऋषिः** (शत० ब्रा० ८.१.२.३)। बृहद्देवताकार ने जमदग्नि ऋषि के ऋषित्व की चर्चा करते हुए लिखा है - **तुष्टाव जमदग्निश्च तेन देवा वृतावृधौ** (बृह० ४.१२५)। आचार्य सायण भी इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखते हैं-**कृत्स्नस्य विश्वामित्र ऋषिरन्त्यस्य तृचस्य जमदग्निर्वा** (ऋ० ३.६२ सा० भा०)।

**२६. त्रसदस्यु पौरुकुत्स्य (४.४२, ५.२६)** -- त्रसदस्यु पौरुकुत्स्य का ऋषित्व ऋग्वेद तथा यजुर्वेद में भी दृष्टिगोचर होता है। ये राजा पुरुकुत्स के पुत्र थे, इसीलिए इनके नाम के साथ पौरुकुत्स्य विशेषण सम्बद्ध है। इन्हें ऋग्वेद ५.३३.८;७.१९.३; ८.१९.३६ तथा ४.४२.८ में पुरुओं का राजा कहा गया है। त्रसदस्यु का जन्म उनकी माता पुरुकुत्सानी से मुसीबत के समय हुआ था। आचार्य सायण के इस कथन का आशय पुरुकुत्स का उस समय बन्दी होना मानते हैं- **पुरुकुत्सस्य महिषी दौर्गहे बन्धनस्थिते** (ऋ० ४.४२.८ सा० भा०)। पुरुकुत्स दुर्गह के वंशज थे तथा त्रसदस्यु को गिरिक्षित् का वंशज भी माना जाता है। कोश ग्रन्थों में मिले विवरण के अनुसार इस वंश की परम्परा इस क्रम से रही होगी-दुर्गह,गिरिक्षित् ,पुरुकुत्स और त्रसदस्यु। त्रसदस्यु के काल निर्णय का अनुमान इस बात से लग सकता है कि इनके पिता पुरुकुत्स सुदास् के समकालीन थे ,संभवतः सुदास् उनके शत्रु थे; क्योंकि सुदास् के पूर्वज दिवोदास की पुरुओं से शत्रुता के सुनिश्चित प्रमाण मिलते हैं- **भिनत्पुरोनवतिमिन्द्र पूरवे दिवोदासाय महि**----(ऋ० १.१३०.७)। त्रसदस्यु, तृक्षि के पूर्वज थे और हिरणिन् उनके पुत्र थे। त्रसदस्यु एक शक्तिशाली राजा थे,उनकी प्रजा (पुरुलोग) सरस्वती नदी के तट पर बसी थी,जिसका संकेत ऋग्वेद ७.९५-९६ में मिलता है। यह मध्यदेश की नदी है। बृहद्देवता में भी त्रसदस्यु का नामोल्लेख कई बार हुआ है। अत्रि की दान स्तुति प्रसंग में त्रसदस्यु के दान का भी उल्लेख है-

**अश्वमेधः शतं चोक्ष्णां त्रसदस्युर्धनं बहु** (बृह० ५.३१)। बृहद्देवता में ही एक अन्य स्थल पर त्रसदस्यु के राजर्षित्व तथा दानशीलत्व का वर्णन मिलता है- **आग्नेयेस्तुती राजर्षेस्त्रसदस्योरदादिति। पञ्चाशतं वधूनां च-----सप्तती:** (बृह० ६.५१)। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखते हैं- **पुरुकुत्सस्य पुत्रस्त्रसदस्यू राजर्षि:** (ऋ० ४.४२ सा० भा०)।

**२७. त्र्यरुण त्रैवृष्ण (५.२७)** -- वैदिक ऋषियों में त्र्यरुण त्रैवृष्ण का स्थान भी महत्त्वपूर्ण है। ये (त्र्यरुण) इक्ष्वाकुवंशी राजर्षि त्रिवृष्ण के सुपुत्र थे; इसीलिए इनके नाम के साथ त्रैवृष्ण पद संयुक्त किया गया है। इनका ऋषित्व ऋग्वेद ५.२७ में दृष्टिगोचर होता है। परन्तु इस सूक्त में तीन ऋषियों का सम्मिलित ऋषित्व है। त्रिवृष्ण के पुत्र त्र्यरुण, पुरुकुत्स के पुत्र त्रसदस्यु तथा भरत के पुत्र अश्वमेध उपरोक्त सूक्त के ऋषि अथवा विकल्प में अत्रि ऋषि माने जाते हैं। आचार्य सायण अपने ऋग्वेद भाष्य में स्पष्ट करते हैं - **त्रिवृष्णस्य पुत्रस्त्र्यरुणः पुरुकुत्सस्य पुत्रस्त्रसदस्युर्भरतस्य पुत्रोऽश्वमेध एते त्रयोऽपि राजानः संभूयास्य सूक्तस्य ऋषयः। यद्वा। अत्रिरेव ऋषि:** (ऋ० ५.२७ सा० भा०)। बृहद्देवता में भी त्र्यरुण का नामोल्लेख प्रायः दो बार (५.१४,५.३१ में) मिलता है। उसमें वर्णित कथा के अनुसार एक बार राजर्षि त्र्यरुण अपने पुरोहित वृशजान (जन के पुत्र) के साथ रथ पर बैठकर कहीं जा रहे थे- **ऐक्ष्वाकुस्त्र्यरुणो राजा त्रैवृष्णो रथमास्थित:। -----वृशो जान: पुरोहित:** (बृह० ५.१४)। चलते समय रथ से किसी ब्राह्मण कुमार की मृत्यु हो गई। इस हत्या का दोषी राजा ने पुरोहित वृश को ठहराया। तब वृश ने वार्श नामक साम मन्त्र से कुमार को जीवित कर दिया और क्रोधित होकर अन्य देश में चले गये। इससे राजा (त्र्यरुण) के घर में अग्नि का ताप नष्ट हो गया। राजा दुःखी हुए और पुरोहित को पुनः प्रसन्न किया। पुरोहित ने उनके घर में अग्नि ताप को ढूँढ़ा और पिशाची के रूप में पायी गई उनकी रानी को मन्त्र द्वारा भस्म करके अग्नि ताप को पुनः प्रकट किया। बृहद्देवता में ही एक अन्य स्थल पर राजर्षि त्र्यरुण द्वारा अत्रि को दिये गये दान की चर्चा भी मिलती है- **सौवर्णं शकटं गोभ्यां त्र्यरुणोऽदान्नृपोऽत्रये** (बृह० ५.३१)।

**२८. देववात और देवश्रवा भारत (३.२३)** -- देववात और देवश्रवा भारत इन दोनों ऋषियों का ऋषित्व यजुर्वेद तथा ऋग्वेद (३.२३) में दृष्टिगत होता है। भरत पुत्र अथवा भरत गोत्रीय होने के कारण इन दोनों (ऋषियों) के नाम के साथ 'भारत' विशेषण प्रयुक्त होता है। ऋग्वेद के उपरोक्त सूक्त में इन दोनों ऋषियों का सम्मिलित ऋषित्व प्रतिपादित है। आचार्य सायण लिखते हैं- **'निर्मथितो देवश्रवा देववातश्च भारतौ तृतीया सतोबृहती' इति। भरतस्य पुत्रौ देवश्रवा देववातश्चेत्युभावस्य ऋषी** (ऋ० ३.२३ सा० भा०)। ऋग्वेद ४.१५.४ में **'दैववाते सृंजये'** पद का प्रयोग हुआ है। दैववाते शब्द से पता चलता है कि यह देववात नामक राजा के पुत्र के लिए प्रयुक्त हुआ है। जिसका नाम सृंजय था। ऋग्वेद ३.२३.२ में उन देवश्रवा-देववात का वर्णन है, जो भरतवंशी राजा हैं और जिन्होंने दृषद्वती, सरस्वती और आपया नदियों के तट पर यज्ञ सम्पन्न किया था- **देवश्रवा देववातः सुदक्षम्** (ऋ० ३.२३.२)। यजुर्वेद में भी इनके ऋषित्व की पुष्टि इन शब्दों में मिलती है- **आग्नेयी त्रिष्टुप् देवश्रवो देववाताभ्यां दृष्टा** (यजु० ११.३५-मही०)

**२९. द्युम्न विश्वचर्षणि आत्रेय (५.२३)** -- वैदिक ऋषियों के नामों में कुछ ऐसे शब्दों का उल्लेख भी मिलता है, जो किसी भावना, गुण, क्रिया, स्थिति विशेष अथवा अचेतन वस्तुओं के बोधक हैं। इन शब्दों का अर्थ इतना स्पष्ट है कि इन्हें किसी भी प्रकार किसी ऋषि का संज्ञावाचक नाम मानना उचित प्रतीत नहीं होता। इन नामों में एक ऋषि का नाम है- द्युम्न विश्वचर्षणि आत्रेय। इन्हें ऋग्वेद ५.२३ का ऋषि माना जाता है। ऋग्वेद में द्युम्न शब्द अनेक रूपों में प्रयुक्त हुआ है; परन्तु सायणाचार्य ने इसका अर्थ 'प्रकाश' शक्ति अथवा ऐश्वर्यादि से युक्त' किया है। ऋग्वेद ५.२३.१ के पूर्वार्द्ध में प्रयुक्त द्युम्न शब्द को तेजस्वी अर्थ का वाचक माना जाता है। इसी तरह 'विश्वचर्षणि' शब्द जिसे द्युम्न ऋषि के विशेषण रूप में प्रयुक्त किया गया है, यह भी ऋग्वेद में कई स्थानों पर मिलता है। आचार्य सायण ने इस पद को इन्द्र एवं अग्नि को विशेषण मानकर 'सभी मनुष्यों द्वारा पूजनीय' अथवा "सभी मनुष्यों का दृष्टा (देखने वाला)" आदि अर्थ किये हैं; किन्तु ऋग्वेद ५.२३.४ के पूर्वार्द्ध **"स हि ष्मा विश्वचर्षणिरभिमाति सहो दधे"** का अर्थ बताते हुए वे विश्वचर्षणि पद को ऋषि का वैयक्तिक नाम मान लेते हैं; जबकि वैदिक ऋषि एक परिशीलन पृष्ठ ९८ के अनुसार विश्वचर्षणि पद का अर्थ 'अग्नि' मानते हुए यह अर्थ किया जा सकता है 'वह प्रसिद्ध अग्नि शत्रु के हिंसक तेज को धारण करता है।' उपरोक्त दोनों मन्त्रों (ऋग्वेद ५.२३.१ तथा ५.२३.४) को देखने पर विदित होता है कि ये दोनों शब्द व्यक्ति विशेष के वाचक प्रतीत नहीं होते; वरन् ये दोनों द्युम्न एवं विश्वचर्षणि क्रमशः प्रकाशक एवं सर्वद्रष्टा अथवा सर्वपूज्य अर्थ के वाचक स्वरूप मात्र विशेषण वाचक शब्द हैं; किन्तु इन्हें ऋषि माना गया है। सम्भवतः इनके नाम के साथ आत्रेय पद इसलिए जोड़ा गया होगा; क्योंकि पाँचवें मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि हैं। आचार्य सायण अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके (द्युम्न विश्वचर्षणि के) ऋषित्व के सन्दर्भ में लिखते हैं- **अत्रानुक्रमणिका - 'अग्ने द्युम्नो विश्वचर्षणि:' इति। द्युम्न ऋषि:** (ऋ० ५.२३.सा० भा०)।

**३०. धरुण आङ्गिरस (५.१५)** -- वैदिक मन्त्रों के सम्बन्ध में अग्नि आदि देवताओं को जिनकी अन्य मन्त्रों में स्तुति की गई है, ऋषि माना गया है, इसी क्रम में धरुण आङ्गिरस को भी ऋग्वेद ५.१५ का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। वाजसनेयी संहिता ८.५१ में सबको धारण करने वाली होने से अग्नि को भी धरुण कहा गया है- **धरुण धारयितारमग्निं**। धरुण के साथ सम्भवतः आङ्गिरस विशेषण इसलिए संयुक्त किया जाता है; क्योंकि अग्नि को अंङ्गिरा द्वारा उद्‌भूत माना जाता है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को

प्रमाणित करते हुए लिखते हैं- **तत्र 'प्र वेधसे' इति पञ्चर्चं प्रथमं सू[illegible]म् । अत्रानुक्रमणिका- प्र वेधसे पञ्चाङ्गि[illegible] रसो[illegible]' इति** (ऋ० ५.१५ सा० भा०)।

**३१. नद्य (नदी ऋषिका) (३.३३.४. ६.८.१०)** -- कुछ वैदिक ऋचाओं में नदियों का ऋषित्व भी दृष्टिगोचर होता है। जैसे ऋग्वेद ३.३३.४,६८.१० में ऋषिका के रूप में नदियाँ प्रतिष्ठित हैं। यों तो ऋग्वेद ३.३३ के ऋषि विश्वामित्र हैं; किन्तु विश्वामित्र और नदियों के संवाद में जो ऋचाएँ नदियों द्वारा विश्वामित्र को सम्बोधित हैं; उनमें नदियों का ऋषित्व झलकता है। **'यस्य वाक्यं स ऋषिः'** सूत्र के अनुसार यह उचित भी है; जैसे - **आ ते कारो शृणवामा वचांसि** - - - **कन्या शश्वचै ते** (ऋ० ३.३३.१०)। बृहद्देवताकार ने नदियों के ऋषित्व को स्वीकारते हुए लिखा है- **लोपामुद्रा च नद्यश्च यमीनारी च शश्वती । - - सावित्री ब्रह्मवादिन्य ईरिताः** (बृह० २.८३-८४)। आचार्य सायण भी नदियों के ऋषित्व का प्रतिपादन अपने ऋग्वेद भाष्य में करते हैं- **अत्र चतुर्थीषष्ठयष्टमी दशमीनां नदीवाक्यत्वान्नद्य एव ऋषयः** (ऋ० ३.३३ सा० भा०)।

**३२. नर भारद्वाज (६.३५-३६)** - नर भारद्वाज, भरद्वाज गोत्रीय ऋषि हैं। अस्तु, इनके नाम के साथ अपत्यवाचक विशेषण 'भारद्वाज' संयुक्त किया जाता है। इनके द्वारा दृष्ट ऋचाओं में इन्द्रदेव की स्तुति की गई है। इनके ऋषित्व का प्रतिपादन ऋग्वेद की अनुक्रमणी में मिलता है, जिसमें इन्हें ६.३५-३६ का द्रष्टा बताया गया है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखा है - **'कदा भुवन्' इति पञ्चर्चं द्वादशं सूक्तं नरस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० ६.३५ सा० भा०)

**३३. पायु भारद्वाज (६.७५)** - वैदिक ऋषियों में पायु भारद्वाज का नाम भी प्रख्यात है। ये सप्तर्षि मण्डल के सुप्रसिद्ध ऋषि भरद्वाज के वंशज हैं। आचार्य महीधर ने तो इन्हें भरद्वाजसुत कहा है - **भरद्वाज सुतः पायुः संग्रामाङ्गानि प्रत्यृचं स्तौति** (यजु० २९.३८ मही० भा०)। इनके द्वारा दृष्ट मन्त्र ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद में मिलते हैं, जो प्रायः आयुधों से सम्बन्धित हैं। सर्वानुक्रम सूत्रकार ने पायुभारद्वाज का ऋषित्व तथा इनके द्वारा दृष्ट मन्त्रों को संग्राम के अङ्गों से सम्बन्धित प्रमाणित किया है - **जीमूतस्येव पायुर्भारद्वाजः संग्रामाङ्गान्यृक्शोऽस्तौषीत् सन्नाहं, कार्मुकं,** ________ (यजु० सर्वा० ३.१२)। इनके ऋषित्व के सन्दर्भ में सायणाचार्य का मत है - **चतुर्दशं सूक्तं भारद्वाजस्य पायोरार्षम् ।** ________ **जीमूतस्यैवैकोना पायुर्भारद्वाजः** ________ (ऋ० ६.७५ सा० भा०)। बृहद्देवता में भी पायु का नामोल्लेख मिलता है - **ऋषिस्तौ तु तथेत्युक्त्वा पायुं पुत्रमभाषत** (बृह० ५.१२७)।

**३४. पुरुमीळ्ह और अजमीळ्ह सौहोत्र (४.४३-४४)** -- पुरुमीळ्ह और अजमीळ्ह सौहोत्र का ऋषित्व यजुर्वेद तथा ऋग्वेद ४.४३-४४ में देखा जा सकता है। ये दोनों (पुरुमीळ्ह और अजमीळ्ह) ऋषि सुहोत्र के पुत्र हैं। आचार्य सायण इस तथ्य को स्पष्ट करते हैं- **"क उ श्रवत्सप्त पुरुमीळ्हाजमीळ्हौ सौहोत्रौ - - - "** (ऋ० ४.४३ सा० भा०)। इसी कारण इनके नाम के साथ अपत्य वाचक विशेषण सौहोत्र संयुक्त किया जाता है। पुरुमीळ्ह का नाम ऋग्वेद में अन्यत्र सुदीति, गोतम और अत्रि के साथ लिया गया है। किन्तु इनके साथ सौहोत्र विशेषण नहीं लगा है। बृहद्देवता ५.६२ में पुरुमीळ्ह और तरन्त की चर्चा है, जो ऋषि विददश्व के पुत्र थे- **तरन्त पुरुमीळ्हौ तु राजानौ वैददश्व्यवृषी** (बृह० ५.६२); किन्तु ये पुरुमीळ्ह अलग प्रतीत होते हैं; क्योंकि ये तो विददश्व ऋषि के पुत्र हैं। इस प्रकार ये सभी पुरुमीळ्ह अलग-अलग व्यक्तित्व वाले मालूम होते हैं। जिन पुरुमीळ्ह और अजमीळ्ह ने ऋग्वेद ४.४३-४४ दर्शन किया है; वे अलग (सौहोत्र) हैं। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखते हैं **'सुहोत्रपुत्रौ पुरुमीळ्हाजमीळ्हावृषी '** (ऋ० ४.४३ सा० भा०)।

**३५. पूरु आत्रेय (५.१६-१७)** -- पूरु आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.१६-१७ में दृष्टिगत होता है। ऋग्वेद में जन और उनके राजा का नाम पूरु वर्णित है। ऋग्वेद १.१०३८ में पूरु का उल्लेख यदु, अनु, द्रुह्य और तुर्वशों के साथ किया गया है। युद्ध में राजा सुदास् की विजय के सन्दर्भ में (ऋ० ७.१८.१३) उन्हें तृत्सुओं का शत्रु वर्णित किया गया है; परन्तु उपरोक्त उल्लेखों से यह स्पष्ट नहीं होता कि यह वही पूरु आत्रेय हैं, जिनने ऋग्वेद ५.१६-१७ का दर्शन किया है अथवा कोई अन्य व्यक्ति हैं। ऋग्वेद ५.१७.१ के पूरु जन के रूप में अभिप्रेत प्रतीत होते हैं- **आ यज्ञैर्देव मर्त्य इत्था तव्यां समूतये। अग्निं कृते स्वध्वरे पूरुरीळीतावसे** (ऋ० ५.१७.१. सा० भा०)। निरुक्त ७.२३, निघण्टु २.३ में पूरु का अर्थ 'मनुष्य' दिया गया है- **पुरवः पूरयितव्या मनुष्याः** (नि० ७.२३)। किन्तु किसी भी स्थल पर यह अर्थ उपयुक्त नहीं बैठता। पूरु के साथ आत्रेय विशेषण का संयुक्त होना यह द्योतित करता है कि ये पूरु (ऋषि) अत्रि ऋषि के वंशज रहे होंगे। इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए आचार्य सायण लिखते हैं **'आ यज्ञैः' इति पञ्चर्चं तृतीयं सूक्तमात्रेयस्य पूरोरार्षमाग्नेयम्** (ऋ० ५.१७ सा० भा०)।

**३६. पौर आत्रेय (५.७३-७४)** -- वैदिक ऋषियों में 'पौर आत्रेय' भी प्रतिष्ठित ऋषि हैं, पौर अर्थात् पूरु का वंशज। ऋग्वेद ८.३.१२ में देवराज इन्द्र के द्वारा सहायता पाने वाले एक पूरु राजा का नाम 'पौर' वर्णित है। सिकन्दर का विरोध करने वाले पौरस को इसी पौरवंश का प्रतिनिधि माना जाता है। ओल्डेनबर्ग ने ऋग्वेद ५.७४.४ में इसी तथ्य को स्वीकार किया है। इनके नाम के साथ आत्रेय पद संयुक्त होने से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि या तो ये अत्रि ऋषि के वंशज होंगे अथवा ऋग्वेद पंचम मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि होने के कारण इन्हें आत्रेय विशेषण से विभूषित किया गया होगा। इस सन्दर्भ में कोई स्पष्ट प्रमाण

प्राप्त नहीं होते। आचार्य सायण इनके ऋषित्व का प्रतिपादन अपने ऋग्वेद भाष्य में इन शब्दों में करते हैं- **तत्र 'यदद्य स्थः' इति दशर्चं प्रथमं सूक्त- मात्रेयस्य पौरनाम्नः आर्षमानुष्टुभमाश्विनम्** (ऋ० ५.७३ सा० भा०)।

**३७. प्रजापति वाच्य अथवा प्रजापति वैश्वामित्र (३.३८;३.५४-५६)** -- ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं का वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद ३.३८; ३.५४-५६ के ऋषि के सम्बन्ध में भी यही बात है। ऋग्वेद ३.३८ के ऋषित्व निर्धारण में तीन विकल्प हैं। प्रथम प्रजापति वाच्य (वाक् अथवा वाणी के पुत्र) अथवा प्रजापति वैश्वामित्र (विश्वामित्र गोत्रीय-प्रजापति) ऋषि हैं। द्वितीय - उक्त दोनों सम्मिलित रूप से ऋषि हैं; तृतीय विश्वामित्र ही उक्त सूक्त के ऋषि हैं। आचार्य सायण उक्त तथ्य को स्वीकारते हुए लिखते हैं - **विश्वामित्र गोत्रः प्रजापतिर्वाचः पुत्रः प्रजापतिर्वा ऋषिः। तावुभावपि समुच्चितावस्य सूक्तस्य ऋषी इति द्वितीयः पक्षः। अथवा नोभावपि किन्तु विश्वामित्र एवेति तृतीयः पक्षः** (ऋ० ३.३८ सा० भा०)। प्रजापति के वाच्य होने की पुष्टि बृहद्देवता में मिलती है- **असतश्च सतश्चैव..... प्रजापतिः। यदक्षरं च वाच्यं च ...... शाश्वतम्** (बृह० १.६२)। यद्यपि विश्वामित्र के पुत्रों में प्रजापति के नाम के किसी व्यक्ति का उल्लेख नहीं मिलता; किन्तु प्रजापति के साथ वैश्वामित्र विशेषण संयुक्त होने से ऐसा प्रतीत होता है कि ये विश्वामित्र के वंश में ही किसी पीढ़ी में उत्पन्न हुए होंगे। ऋग्वेद ३.५४-५६ में भी प्रजापति को दो प्रकार का माना गया है, इसी कारण ऋग्वेद की सर्वानुक्रमणी में प्रजापति को 'द्व्यधिकोक्तगोत्रः' कहा गया है। आचार्य सायण भी लिखते हैं **अत्रेयमनुक्रमणिका-'इमं महे द्व्यधिकोक्तगोत्रः प्रजापतिर्हि वैश्वदेवं ह' इति** (ऋ० ३.५४ सा० भा०)। ऋग्वेद की अनुक्रमणी में तीन प्रकार के प्रजापति ऋषि वर्णित हैं - प्रजापति वाच्य, प्रजापति वैश्वामित्र तथा प्रजापति परमेष्ठी। ऋग्वेद १०.१२९ तथा यजुर्वेद ३३.७४ में प्रजापति परमेष्ठी का ऋषित्व मिलता है।

**३८. प्रतिक्षत्र आत्रेय (५.४६)** -- प्रतिक्षत्र आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद तथा यजुर्वेद में भी विवेचित है। ऋषि अत्रि के वंशज होने के कारण इनके नाम के साथ आत्रेय पद संयुक्त किया जाता है। आचार्य महीधर ने अपने यजुर्वेद भाष्य में इनका ऋषित्व उपन्यस्त किया है - **प्रतिक्षत्र द्रष्टा** - (यजु० ३३.४८ मही० भा०)। सर्वानुक्रम सूत्रकार ने भी इनके ऋषित्व को स्वीकार किया है - **इन्द्र प्रतिक्षत्र** - - - (यजु० सर्वा० ३.२०)। जब वैश्वदेव की स्तुति आरम्भ की जाती है, उसके चतुर्थ दिन इनके द्वारा दृष्ट ऋचाओं का विनियोग किया जाता है। आचार्य सायण ने भी अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है-**'हयो न' इत्यष्टर्चं द्वितीयं सूक्तं प्रतिक्षत्रस्यार्षम्** (ऋ० ५.४६ सा० भा०)।

**३९. प्रतिप्रभ आत्रेय (५.४९)** -- वैदिक ऋषियों के क्रम में 'प्रतिप्रभ आत्रेय' का नाम भी परिगणित किया जाता है। इनके द्वारा दृष्ट ऋग्वेद के सूक्त ५.४९ में वैश्वदेव की स्तुति की गई है। इनके विषय में कहीं विशेष विवरण तो प्राप्त नहीं होता; परन्तु आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इनका ऋषित्व स्वीकारते हुए इनका नाम उपन्यस्त किया है-**'देवं वः' इति पञ्चर्चं पञ्चमं सूक्तमात्रेयस्य प्रतिप्रभस्यार्षम्** (ऋ० ५.४९ सा० भा०)।

**४०. प्रतिभानु आत्रेय (५.४८)** -- वैदिक ऋषियों में प्रतिभानु आत्रेय भी प्रतिष्ठित हैं। इनके द्वारा दृष्ट ऋग्वेद के पाँचवें मण्डल का अड़तालीसवाँ सूक्त है, जिसमें विश्वेदेवा देवता की स्तुति की गई है। ये अत्रि ऋषि के वंशज रहे होंगे अथवा पाँचवें मंडल के प्रमुख ऋषि अत्रि होने के कारण इनके नाम को आत्रेय विशेषण से विभूषित किया जाता है। इनके विषय में अन्यत्र तो कोई विवरण नहीं मिलता; किन्तु सायणाचार्य ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को उपन्यस्त किया है - **'कदु प्रियाय' इति पञ्चर्चं चतुर्थं सूक्तम्। प्रतिभानुर्नामात्रेय ऋषिः। अत्रानुक्रमणिका-'कदु पञ्च प्रतिभानुर्जागतम्'** इति (ऋ० ५.४८ सा० भा०)।

**४१. प्रतिरथ आत्रेय (५.४७)** -- प्रतिरथ आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.४७ में दृष्टिगोचर होता है। उक्त सूक्त में इनके द्वारा विश्वेदेवों की स्तुति की गई है। वाचस्पत्यम् पृष्ठ ४४४९ के अनुसार ये वज्राश्व के पुत्र हैं, इनके नाम के साथ आत्रेय पद संयुक्त होने के दो कारण सम्भव हैं - प्रथम तो यह कि ये ऋषि अत्रि के वंशज हो सकते हैं - दूसरा यह कि ऋग्वेद पंचम मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि माने जाते हैं; अतः इनके साथ प्रतिरथ का सम्बन्ध जोड़ दिया गया हो। इनके सन्दर्भ में अन्यत्र तो विशेष विवरण प्राप्त नहीं होता; किन्तु आचार्य सायण के ऋग्वेद भाष्य में इनका ऋषित्व इन शब्दों में प्रतिपादित है- **तत्र 'प्रयुञ्जती' इति सप्तर्चं तृतीयं सूक्तम् प्रतिरथस्यार्षं त्रैष्टुभम्** (ऋ० ५.४७ सा० भा०)।

**४२. प्रभूवसु आङ्गिरस (५.३५-३६)** -- वैदिक ऋषियों में प्रभूवसु आङ्गिरस भी प्रख्यात हैं। ऋग्वेद पाँचवें मण्डल के ३५ वें व ३६ वें सूक्त के मंत्र इन्हीं के द्वारा दृष्ट हैं। इनमें इनके द्वारा इन्द्रदेव की स्तुति की गई है। ऋषि अङ्गिरा के वंशज होने के कारण इनके नाम के साथ 'आङ्गिरस' विशेषण संयुक्त किया जाता है। इनके विषय में अन्यत्र तो कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं होता; परन्तु आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को उपन्यस्त किया है- **अङ्गिरो गोत्रः प्रभूवसुर्नाम ऋषिः। .......... 'यस्तेऽष्टौ प्रभूवसुराङ्गिरसः पङ्क्त्यन्तम्' इत्यनुक्रान्तम्** (ऋ० ५.३५ सा० भा०)। इससे अगले सूक्त ५.३६ में इनके ऋषित्व को प्रतिपादित करते हुए वे लिखते हैं - **आङ्गिरसः प्रभूवसुर्ऋषिः** (ऋ० ५.३६ सा० भा०)।





**४३. प्रयस्वान् अत्रिगण (५.२०)** -- प्रयस्वान् अत्रिगण का ऋषित्व ऋग्वेद में मात्र एक सूक्त (५.२०) में दृष्टिगोचर होता है। उक्त सूक्त में इनके द्वारा अग्निदेव की स्तुति की गई है। इनके ऋषित्व के सन्दर्भ में आचार्य सायण ने जिन शब्दों का प्रयोग किया है; उनसे प्रतीत होता है कि एक ही समय में प्रयस्वान् अत्रि संज्ञक अनेक व्यक्ति रहे होंगे, जिनने मिलकर इस सूक्त का दर्शन किया होगा - **'यमग्ने' इति चतुर्ऋचं षष्ठं सूक्तमत्रीणां प्रयस्वतामार्षमाग्नेयम्** (ऋ० ५.२० सा० भा०) यदि प्रयस्वान् , अत्रि ऋषि के वंशज रहे होते, तो आचार्य सायण आत्रेयः शब्द प्रयुक्त करते। इनके ऋषित्व के सन्दर्भ में अन्यत्र कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं होता।

**४४. बन्धु, सुबन्धु, श्रुतबन्धु और विप्रबन्धु गौपायन अथवा लौपायन (५.२४.१-४)** ऋग्वेद ५.२४.१-४ में क्रमशः बन्धु, सुबन्धु, श्रुतबन्धु एवं विप्रबन्धु गौपायन अथवा लौपायन का ऋषित्व निर्दिष्ट है। ऋ० ५.२४ में चार द्विपदा ऋचायें हैं अर्थात् एक-एक मंत्र में दो-दो द्विपदा ऋचाएँ हैं। एक-एक ऋचा के क्रमशः बन्धु, सुबन्धु आदि ऋषि हैं। बन्धु , सुबन्धु , श्रुतबन्धु तथा विप्रबन्धु को गौपायन कहा जाता है। अर्थात् ये 'गोप' या 'गौप' वंश के ऋषि हैं। इसी प्रकार लौपायन शब्द का अर्थ भी लगाया जा सकता है; परन्तु लोप या लौप वंश कहीं सुना नहीं जाता। बृहद्देवता में (७८३-१०३ तक) बन्धु , सुबन्धु की एक कहानी की विस्तृत चर्चा है। उससे भी इनके ऋषि होने की पुष्टि होती है - **व्युदस्य बन्धुप्रभृतीन् द्वैपदा येऽत्रिमण्डले। - - - - भूत्वा गत्वा गोपायनानभि** (बृह० ७८६-८७)। आचार्य सायण भी इनके ऋषित्व का उल्लेख अपने ऋग्वेद भाष्य में करते हैं - **अत्रानुक्रमणिका - 'अग्ने त्वं गौपायना लौपायना वा बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुश्चैकर्चा द्वैपदम् इति। - - - - इत्युक्तत्वाच्चतस्रो द्विपदा विराजः। बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धुः विप्रबन्धुश्च क्रमेण चतसृणामृषयः। ते च गौपायना लौपायना वा** (ऋ० ५.२४ सा० भा०)। यजुर्वेद तथा सामवेद में भी इनका ऋषित्व वर्णित है।

**४५. बभ्रु आत्रेय (५.३०)** -- वैदिक ऋषियों में बभ्रु आत्रेय ऋषि प्रख्यात हैं। ऋग्वेद के पाँचवें मंडल का तीसवाँ सूक्त इन्हीं के द्वारा दृष्ट है। अत्रि ऋषि के पुत्र होने के कारण इन्हें आत्रेय कहा जाता है। बृहद्देवता में एक कथा आती है, जिसमें वर्णन है कि राजा ऋणंचय ने बभ्रु को सोम यज्ञ के ऋत्विज् के रूप में चुना और विपुल मात्रा में दक्षिणा प्रदान की। इस कथा में भी बभ्रु के अत्रि पुत्र होने का उल्लेख है - **अत्रेः सुतमृषिं बभ्रुम् आर्त्विज्याय ऋणंचयः। सहस्र दक्षिणे सोमे वव्रे तं सोऽप्ययाजयत्** (बृह० ५.३३)। सायण ने भी इनके ऋषित्व को स्वीकारा है - **'क्व स्य बभ्रुर्ऋणंचयोऽप्यत्र राजा स्तुतः' इति। बभ्रुर्ऋषिः** (ऋ० ५.३०)।

**४६. बाहुवृक्त आत्रेय (५.७१-७२)** -- अत्रि गोत्रीय बाहुवृक्त का ऋषित्व ऋग्वेद ५.७१-७२ में निर्दिष्ट है। ऋषि अत्रि के गोत्र में उत्पन्न होने के कारण इनके नाम के साथ आत्रेय पद संयुक्त कर इन्हें बाहुवृक्त आत्रेय कहा जाता है। उपरोक्त दोनों सूक्तों में मात्र तीन-तीन ऋचाएँ हैं, जिनमें मित्रावरुण की स्तुति की गई है। बाहुवृक्त आत्रेय के विषय में कहीं कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं होता; परन्तु सायणाचार्य ने इनके ऋषित्व को ऋग्वेद भाष्य में उपन्यस्त किया है-**'आ नो गन्तम्' इति तृचात्मकं पञ्चदशं सूक्तं बाहुवृक्तस्यात्रेयस्यार्षं** (ऋ० ५.७१ सा० भा०)। अगले सूक्त के प्रारम्भ में वे फिर लिखते हैं - **'आ मित्रे वरुणे' इति तृचात्मकं षोडशं सूक्तं बाहुवृक्तस्यार्षमौष्णिहं मैत्रावरुणम्** (ऋ० ५.७२ सा० भा०)।

**४७. बुध और गविष्ठिर आत्रेय (५.१)** -- बुध और गविष्ठिर आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद (५.१; १०.१५०.५), अथर्ववेद (४.२९) तथा यजुर्वेद (१५.२४) में भी दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद पंचम मंडल में इन दोनों ऋषियों को अनुक्त गोत्र वाला होने के कारण तथा पंचम मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि होने के कारण आत्रेय मान लिया गया है। इस तथ्य की पुष्टि करते हुए आचार्य सायण लिखते हैं **अत्रेयमनुक्रमणिका - ' अबोधि द्वादश बुधगविष्ठिरौ' इति। पञ्चमे मण्डलेऽनुक्तगोत्रमात्रेयं विद्यादिति परिभाषितत्वादात्रेयौ बुधगविष्ठिरावृषी** (ऋ० ५.१ सा० भा०)। इस सूक्त के अन्तिम मंत्र ५.१.१२ में ऋषि गविष्ठिर का नाम भी उल्लिखित है- **गविष्ठिरो नमसा स्तोममग्नौ दिवीव रुक्ममुरुव्यञ्चमश्रेत्** (ऋ० ५.१.१२)।

**४८. भरद्वाज बार्हस्पत्य (६.१-३०)** - ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद तीनों वेदों में भरद्वाज बार्हस्पत्य का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। पंचविंश ब्राह्मण १५.३.७ के अनुसार भरद्वाज दिवोदास के पुरोहित थे। काठक संहिता २१.१० में भरद्वाज द्वारा प्रतर्दन को अपना राज्य दे दिये जाने का उल्लेख है। ऋषि भरद्वाज अङ्गिरस् के पौत्र तथा बृहस्पति के पुत्र थे। इस तथ्य को बृहद्देवताकार ने इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **योऽङ्गिरेभ्य ऋषिर्जज्ञे तस्य पुत्रो बृहस्पतिः। बृहस्पतेर्भरद्वाजो विदथीति य उच्यते** (बृह० ५.१०२)। महीधराचार्य ने इनके ऋषित्व को विवेचित करते हुए लिखा है - **सवितृदेवत्या त्रिष्टुब्भरद्वाज दृष्टा** (यजु० ८.६ मही० भा०)। ये ऋग्वेद के षष्ठ मण्डल के (१-३० ऋचाओं के) द्रष्टा हैं।

**४९. मृक्तवाहा द्वित आत्रेय (५.१८)** -- मृक्तवाहा द्वित आत्रेय का ऋषित्व ऋ० ५.१८ में उपन्यस्त है। पाँच ऋचाओं वाला यह सूक्त अग्निदेव को समर्पित है। इसके द्वित ऋषि हैं, जिन्हें अत्रिवंशज होने के कारण आत्रेय कहा जाता है। 'मृक्तवाहा' , द्वित आत्रेय ऋषि का विशेषण है। आचार्य सायण इस तथ्य को स्पष्ट भी करते हैं - **मृक्तवाहा इति विशेषणविशिष्ट आत्रेयो द्वित ऋषिः** (ऋ० ५.१८ सा० भा०)। इस सूक्त की दूसरी ऋचा का अर्थ स्पष्ट करते हुए सायणाचार्य जी मृक्तवाहा शब्द का अर्थ लिखते हैं-

**मृक्तं शुद्धं हविर्देवेभ्यो वहति प्रापयतीति मृक्तवाहा:** (ऋ० ५.१८.२) । मृक्त अर्थात् शुद्ध, वाहा अर्थात् ले जाने वाले - अर्थात् शुद्ध हवि को देवताओं तक पहुँचाने वाले । नियमित रूप से शुद्ध हवि से यजन करने के कारण द्वित आत्रेय ऋषि को मृक्तवाहा विशेषण से विभूषित किया जाता है । इनके विषय में अन्यत्र कोई विशेष विवरण प्राप्त नहीं होता ।

**५०. यजत आत्रेय (५.६७-६८)** -- यजत आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.६७-६८ में दृष्टिगोचर होता है । ५-५ ऋचाओं के ये दोनों सूत्र मित्रावरुण देवता को समर्पित हैं । सप्तर्षि मण्डल के प्रख्यात ऋषि अत्रि के गोत्र में उत्पन्न होने के कारण इन्हें 'आत्रेय' कहा जाता है । ऋग्वेद ५.४४.१२ में भी ऋषिनाम के रूप में यजत शब्द मिलता है; किन्तु ये 'यजत' आत्रेय नहीं हैं- **सदापृणो यजतो वि द्विषो वधीद्बाहुवृक्तः श्रुतवित्तर्यो वः सचा** (ऋ० ५.४४.१२) । आचार्य सायण इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए लिखते हैं- **अत्रेयमनुक्रमणिका 'बळित्था पञ्च यजत:' इति । यजतो नामात्रेय ऋषि:** (ऋ० ५.६७ सा० भा०) ।

**५१. रातहव्य आत्रेय (५.६५-६६)** -- रातहव्य आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.६५-६६ में निर्दिष्ट है । उक्त सूक्तों में ऋषि ने मित्रावरुण की स्तुति की है । अत्रि ऋषि के वंशज होने के कारण इन्हें भी आत्रेय विशेषण से विभूषित किया जाता है । गुणवाचक संज्ञा के आधार पर इस नाम (रातहव्य) का अर्थ है-रातं हव्यं येन् अर्थात् दिया है हव्य जिसने, वह रातहव्य है । इसका भावार्थ हुआ आहुति के योग्य पदार्थों को देनेवाला । इनके जीवन परिचय के विषय में अन्यत्र कोई विवरण उपलब्ध नहीं होता । आचार्य सायण ही अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हैं-**'यश्चिकेत' इति षड्चं नवमं सूक्तं रातहव्यस्यात्रेयस्यार्षं मैत्रावरुणम्** (ऋ० ५.६५ सा० भा०) ।

**५२. वव्रि आत्रेय (५.१९)** -- वैदिक ऋषियों में वव्रि आत्रेय भी ऋग्वेद ५.१९ के ऋषि के रूप में प्रतिष्ठित हैं । इनके नाम के साथ आत्रेय पद संयुक्त होने से ऐसा प्रतीत होता है कि ये भी ऋषि अत्रि के वंशज रहे होंगे । यह भी संभव है कि पाँचवें मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि होने के कारण इनका उनसे सम्बन्ध स्थापित करके इन्हें आत्रेय उपनाम दे दिया गया हो । वव्रि शब्द का एक अर्थ है- **वृणोति इति वव्रिः** । अर्थात् जो ठीक चुनाव (वरण) करता है, वह वव्रि है । निरुक्त २.९ में रूप ,शरीर को भी वव्रि कहा गया है, **वव्रिरिति रूपनाम** (नि० २.९) । पर इस अर्थ की यहाँ संगति नहीं बैठती । आचार्य सायण इनके ऋषित्व को प्रतिपादित करते हुए लिखते हैं - **अत्रेयमनुक्रमणिका - 'अभ्यवस्था वव्रिर्गायत्र्या ............इति । आत्रेयो वव्रिर्ऋषि:** (ऋ० ५.१९ सा० भा०) ।

**५३. वसुश्रुत आत्रेय (५.३-६)** -- वैदिक ऋषियों की शृंखला में वसुश्रुत आत्रेय का ऋषित्व भी दृष्टिगोचर होता है । ऋग्वेद में इनके द्वारा दृष्ट चार सूक्त (ऋ० ५.३-६) हैं । जिनमें प्रारंभिक दो एवं अन्तिम (चौथा) सूक्त अग्निदेव के लिए तथा तीसरा आप्री सूक्त है, जो इध्म आदि देवों के लिए समर्पित है । अत्रिकुल में उत्पन्न होने के कारण इन्हें भी आत्रेय कहते हैं । वसुश्रुत शब्द का सामान्य अर्थ है - **'वसुश्रुतं यस्य'**, अर्थात् ज्ञान ही जिसका धन है ऐसा व्यक्ति । इनके ऋषित्व का प्रतिपादन अन्यत्र कहीं दृष्टिगत नहीं होता । आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **'त्वमग्ने वरुण' इति द्वादशर्चं तृतीयं सूक्तमात्रेयस्य वसुश्रुतस्यार्षं त्रैष्टुभमाग्नेयम्** (ऋ० ५.३. सा० भा०) । यजुर्वेद ३.२ के ऋषि भी वसुश्रुत ही हैं; परन्तु ये आत्रेय हैं अथवा अन्य कोई, यह स्पष्ट संकेत नहीं मिलते ।

**५४. वसूयु आत्रेय (५.२५-२६)** - वसूयु आत्रेयों का ऋषित्व ऋग्वेद ५.२५-२६ में उपन्यस्त है । उक्त सूक्तों में इनके द्वारा अग्निदेव की स्तुति की गई है । अत्रि वंशज वसूयु नामक नौ ऋषियों ने इन सूक्तों का दर्शन किया है, इसीलिए बहुवचनान्त प्रयोग में इन्हें वसूयव आत्रेय कहते हैं । आचार्य सायण इनके ऋषित्व का प्रतिपादन करते हुए लिखते हैं- **'अच्छा वो नव वसूयव आनुष्टुभम् इति । आत्रेया वसूयुनामान ऋषय:** (ऋ० ५.२५ सा० भा०) । यजुर्वेद १७८ में भी वसूयव का ही ऋषित्व वर्णित है; किन्तु ये वसूयव 'आत्रेय' नहीं हैं । आचार्य महीधर ने अपने यजुर्वेद भाष्य में आग्नेयी ऋचा के द्रष्टा वसूयु का उल्लेख किया है - **आग्नेयी गायत्री वसूयुदृष्टा** (यजु० १७८ मही० भा०) ।सर्वानुक्रमणी में भी इनके ऋषित्व का वर्णन मिलता है- **अग्ने पावक वसूयव:** (यजु० सर्वा० २.२४) । सामान्यतः वसूयु का अर्थ है- वसुओं को चाहने वाले । बसाने वाले साधनों को वसु कहते हैं । धन, प्राण, यज्ञ ये सब वसु ही हैं । पौराणिक ग्रन्थों में वसुओं की संख्या आठ बताई गई है; इसीलिए अष्टवसु शब्द प्रयुक्त होता है ।उक्त सूक्तों (ऋ० ५.२५-२६) में ऋषि ने, अग्निदेव से उत्तम धन, उत्तम शक्ति और निरन्तर यज्ञ की भावना प्राप्त करने की प्रार्थना की है ।

**५५. वामदेव गौतम (४.१-४१, ४५-५८)** -- वामदेव गौतम का ऋषित्व चारों वेदों में मिलता है । परन्तु यजुर्वेद और अथर्ववेद में इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'गौतम' संयुक्त नहीं है; जबकि ऋग्वेद और सामवेद में इनके नाम के साथ 'गौतम' उपनाम संयुक्त है । ऋग्वेद के चतुर्थ मंडल के अधिकांश मंत्रों के द्रष्टा वामदेव गौतम हैं, जो कि ऋषि गोतम के पुत्र हैं । ऋग्वेद ४.४.११ की व्याख्या में आचार्य सायण ने स्पष्ट उल्लेख किया है- **पितु: उत्पादयितु: गोतमात् ऋषे: सकाशात् मा मां वामदेवं अन्वियाय प्राप्तम्** । ऋग्वेद ४.५.७ के ऋषित्व की चर्चा करते हुए बृहद्देवताकार भी वामदेव का उल्लेख करते हैं- **तेनैनमाह क्षेत्रस्य वामदेव स्तुवन्पतिम्** (बृह० २.४१) । ऋग्वेद में इनके ऋषित्व को विवेचित करते हुए आचार्य सायण लिखते हैं - **वामदेव्ये चतुर्थे मंडले पञ्चानुवाका: ।...... मन्त्र द्रष्टा वामदेव ऋषि:** (ऋ० ४.१ सा० भा०) । आचार्य महीधर भी अपने यजुर्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व





को प्रमाणित करते हैं - **आग्नेयी गायत्री वामदेवदृष्टा जपे विनियुक्ता** (यजु० ३.३६ मही० भा०)। यजुर्वेद सर्वानुक्रम सूत्र में भी इनका ऋषित्व विवेचित है - **अयमिह वामदेवो जगतीम्** (यजु० सर्वा० १.१२)। वामदेव गौतम ऋषि, कश्यप, गौतम अंहोमुक्, दधिक्रावा, बृहदुक्थ और मूर्धन्वान् से सम्बन्धित बताये गये हैं।

**५६. विश्ववारा आत्रेयी (५.२८)** -- वैदिक ऋषिकाओं में अत्रिगोत्रोत्पन्ना विश्ववारा आत्रेयी का नाम प्रख्यात है। ऋग्वेद का सूक्त ५.२८ इन्हीं के द्वारा दृष्ट है, जिसमें उनके द्वारा अग्निदेव की स्तुति की गई है। बृहद्देवताकार ने महिला द्रष्ट्रियों के नामों का उल्लेख करते हुए इनका नाम भी निर्दिष्ट किया है- **घोषा गोधा विश्ववारा अपालोपनिषन्निषत्**। .................. **स्वसादितिः** (बृह० २.८२)। विश्ववारा आत्रेयी के ऋषित्व का विवेचन आचार्य सायण ने भी अपने ऋग्वेद भाष्य में किया है- **अत्रेयमनुक्रमणिका 'समिद्धो विश्ववारात्रेयी.....'इति। अत्रिगोत्रोत्पन्ना विश्ववारानामिका अस्य सूक्तस्य ऋषिः** (ऋ० ५.२८.सा० भा०)। इनके विषय में अन्यत्र कोई विवरण उपलब्ध नहीं होता।

**५७. विश्वसामा आत्रेय (५.२२)** -- अत्रिगोत्रीय ऋषियों में विश्वसामा आत्रेय का नाम भी उपन्यस्त है। इन्हें ऋग्वेद के मात्र एक सूक्त (५.२२) का ऋषित्व प्राप्त हुआ है, जिसमें अग्निदेव की स्तुति की गई है। उक्त सूक्त की प्रथम ऋचा में इनका नाम भी उल्लिखित है-**प्र विश्वसामन्नत्रिवदर्चा पावकशोचिषे** (ऋ० ५.२२.१)। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को विवेचित करते हुए लिखते हैं - **'प्र विश्वसामन्' इति चतुर्ऋचमष्टमं सूक्तम्। आत्रेयो विश्वसामा ऋषिः** (ऋ० ५.२२ सा० भा०)। वैदिक कोश पृष्ठ ४८६ पर भी इनके ऋषित्व की चर्चा की गई है। अन्यत्र इनका विवरण अनुपलब्ध है।

**५८. विश्वामित्र गाथिन (३.१-१२;२४-२५)** -- विश्वामित्र गाथिन का ऋषित्व चारों वेदों में दृष्टिगोचर होता है; परन्तु ऋग्वेद एवं सामवेद में ही इनका अपत्यार्थक नाम गाथिन का उल्लेख मिलता है; यजुर्वेद और अथर्ववेद में गाथिन उपनाम अनुल्लिखित है। विश्वामित्र, गाथि (गाधि) के पुत्र एवं कुशिक के पौत्र हैं। इसीलिए उन्हें गाथिन और कौशिक कहा जाता है। निरुक्त में उनके पितामह के राजा होने का वर्णन मिलता है- **प्रज्ञया वाऽवनाय कुशिकस्य सूनुः। कुशिको राजा बभूव** (नि० २.२५)। आचार्य सायण ने इनके (विश्वामित्र के) ऋषित्व के सन्दर्भ में चर्चा करते हुए उन्हें गाथिनः (गाथि अथवा गाधि का पुत्र) कहा है-**'अग्ने सहस्व' इति .......... ऋषिर्गाथिनो विश्वामित्रः** (ऋ० ३.२४ सा० भा०)। विश्वामित्र ने शुनः शेप को अपना दत्तक पुत्र बनाकर उनका नाम देवरात रखा। इसका विस्तृत वर्णन ऐतरेय ब्राह्मण ७.१७-१८ में देखा जा सकता है। बृहद्देवता में विश्वामित्र का नाम लगभग छः बार आया है। इनके ऋषित्व को बृहद्देवताकार ने भी प्रतिपादित किया है- **मित्र इत्याह तेनैनं विश्वामित्र स्तुवन्स्वयम्** (बृह० २.४९)। गायत्री महामन्त्र के द्रष्टा के रूप में भी ये प्रख्यात हैं। आचार्य महीधर इस सन्दर्भ में उल्लेख करते हैं - **विश्वामित्र दृष्टा सावित्री गायत्रीजपे विनियुक्ता** (यजु० ३.३५ मही० भा०)। सर्वानुक्रमणी में भी इनका ऋषित्व विवेचित है- **तत्सवितुर्विश्वामित्रः सावित्रीं गायत्रीं** (यजु० सर्वा० १.१३)।

**५९. वीतहव्य आङ्गिरस (६.१५)** - वैदिक ऋषियों के क्रम में वीतहव्य आङ्गिरस का भी नामोल्लेख मिलता है। अङ्गिरा गोत्रीय होने से इन्हें आङ्गिरस कहते हैं। इनका ऋषित्व ऋग्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद में दृष्टिगत होता है। ऋग्वेद ६.१५ के ऋषित्व का विवेचन करते हुए आचार्य सायण ने वीतहव्य के वैकल्पिक ऋषि के रूप में भरद्वाज को स्वीकार किया है **पञ्चदशं सूक्तमाङ्गिरसस्य वीतहव्यस्य भरद्वाजस्य वार्षमाग्नेयम्** (ऋ० ६.१५ सा० भा०)। इस सूक्त की दूसरी ऋचा में वीतहव्य का नामोल्लेख भी है - **स त्वं सुप्रीतो वीतहव्ये अद्‌भुत प्रशस्तिभिर्महयसे दिवेदिवे**। ऋ० ६.१५.३ मे वीतहव्य और भारद्वाज दोनों नाम मिलते हैं। इस ऋचा में आचार्य सायण ने भरद्वाज शब्द को वीतहव्य ऋषि का विशेषण माना है - **भरद्वाजाय संभृतहविर्लक्षणान्नाय वीतहव्याय** (ऋ० ६.१५.३ सा० भा०)। दूसरे विकल्प के रूप में भरद्वाज को ऋषि मानकर वीतहव्य को उनका विशेषण माना है- **वीतं गमितं हव्यं हविर्येन तादृशाय भरद्वाजायेति वा योज्यम्** (ऋ० ६.१५.३ सा० भा०)। सामवेद में भी इसी सूक्त के तीन मन्त्र संकलित हैं। वहाँ भी इसी तरह का ऋषि विकल्प है। अथर्ववेद के कुछ मन्त्रों में वीतहव्य का ऋषित्व वर्णित है; किन्तु वहाँ केवल वीतहव्य शब्द ही आया है, उसके साथ आङ्गिरस विशेषण संयुक्त नहीं है।

**६०. वृश जार (जान) (५. २)** -- द्र० कुमार आत्रेय

**६१. शंयु बार्हस्पत्य (६.४४-४६, ४८)** - शंयु बार्हस्पत्य का ऋषित्व चारों वेदों में प्रख्यात है। बृहस्पति पुत्र होने के कारण इन्हें बार्हस्पत्य की संज्ञा प्रदान की जाती है। ऋग्वेद और सामवेद में जहाँ इनके नाम के साथ बार्हस्पत्य विशेषण संयुक्त है, वहीं यजुर्वेद और अथर्ववेद में केवल शंयु शब्द ही मिलता है। ब्राह्मण ग्रन्थों में भी इनके नाम का उल्लेख मिलता है - **शंयुर्ह वै बार्हस्पत्यः सर्वान्** ....... (कौषी० ब्रा० ३.९)। शतपथ ब्राह्मण में भी उन्हें एक आचार्य के रूप में वर्णित किया गया है - **शंयुर्ह वै बार्हस्पत्योञ्जसा यज्ञस्य संस्थां**. _____(शत० ब्रा० १.९.१;२४)। महीधराचार्य ने शंयु के ऋषित्व का विवेचन इस प्रकार किया है - **तिस्रोऽपि वास्तुदेवत्याः शंयुदृष्टाः** (यजु० ३.४१ मही० भा०)। सर्वानुक्रम में शंयु के नाम के साथ बार्हस्पत्य शब्द भी उल्लिखित है - **तिस्रोऽपि वास्तवीः शंयुर्बार्हस्पत्यः** (यजु० सर्वा० १.१४)। बृहद्देवता में भी इनके ऋषित्व की चर्चा की गई है - **पितरं स्तौति**

**शंयुश्च तृचस्यान्त्ये** .. ___ (बृह० ५.१०९)। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व इन शब्दों द्वारा प्रमाणित किया है - **चतुर्दशर्चं तृतीयं सूक्तं बृहस्पतिपुत्रस्य शंयोरार्षमैन्द्रम्** (ऋ० ६.४६ सा० भा०)।

६२. **शुनहोत्र भारद्वाज (६.३३-३४)** - शुनहोत्र भारद्वाज एक वैदिक ऋषि के रूप में प्रतिष्ठित हैं। ऋग्वेद में इनके द्वारा दृष्ट मन्त्र ६.३३-३४ में उपलब्ध होते हैं, जिनमें इन्द्रदेव की स्तुति की गई है। ऋषि भरद्वाज के पुत्र होने से इन्हें भारद्वाज विशेषण से विभूषित किया जाता है। पौराणिक कोश पृष्ठ ४९८ में इनके भरद्वाजपुत्र तथा ऋषि होने का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व का विवेचन इन शब्दों में करते हैं - **'य ओजिष्ठ:' इति पञ्चर्चं दशमं सूक्तं शुनहोत्रस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० ६.३३)।

६३. **श्यावाश्व आत्रेय (५.५२-६१, ५.८१-८२)** -- श्यावाश्व आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं सामवेद में भी दृष्टिगोचर होता है। किन्तु, इनका अपत्यार्थक नाम आत्रेय केवल ऋग्वेद एवं सामवेद में ही उल्लिखित है। ये अत्रि के पौत्र एवं अर्चनानस् के पुत्र थे- **श्यावाश्वश्चात्रिपुत्रस्य पुत्रः खल्वर्चनानसः** (बृह० ५.५२)। इसी कारण उन्हें (अत्रिकुल उत्पन्न) आत्रेय कहा जाता है। बृहद्देवता में ५.५० से ५.८० तक एक कथा में श्यावाश्व का विस्तृत वर्णन मिलता है (जिसका उल्लेख ऋ० ५.६१ में भी है) जिसमें उल्लेख है कि एक बार राजा रथवीति दार्भ्य के यज्ञ को सम्पन्न कराने श्यावाश्व अपने पिता अर्चनानस् के साथ गये। यज्ञ समाप्ति पर अर्चनानस् ने राजा की पुत्री को अपनी पुत्रवधू बनाने का प्रस्ताव रखा; पर श्यावाश्व द्वारा ऋषित्व प्राप्त न किए जाने के कारण वे उसे (राजकन्या को) पुत्रवधू न बना सके; तब श्यावाश्व ने मरुद्गणों की सहायता से कुछ ऋचाओं का दर्शन करके ऋषित्व प्राप्त किया और राजकन्या को पत्नी रूप में प्राप्त किया। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को विवेचित करते हुए लिखते हैं - **अत्रेयमनुक्रमणिका - 'प्र श्यावाश्व धृष्णुया' इति सप्तदशर्चं प्रथमं सूक्तं श्यावाश्वस्यार्षं मारुतं ह तत्पङ्क्तिः षष्ठ्यन्त्या च' इति। आत्रेयः श्यावाश्व ऋषिः** (ऋ० ५.५२ सा० भा०)। यजुर्वेद में इनका ऋषित्व इन शब्दों में उपन्यस्त है- **सवितृ देवत्या जगती श्यावाश्वदृष्टा** (यजु० १२.३ मही० भा०)। सर्वानुक्रमणी में भी इनका ऋषित्व वर्णित है - **विश्वा श्यावाश्वः सावित्रीं जगतीम्** (सर्वा० २.७)।

६४. **श्रुतवित् आत्रेय (५.६२)** -- श्रुतवित् आत्रेय द्वारा दृष्ट मंत्र ऋग्वेद ५.६२ में मिलते हैं, जिनमें मित्रावरुण देवता की स्तुति की गई है। अत्रि गोत्रीय होने से इन्हें भी अपत्यवाचक नाम 'आत्रेय' से जाना जाता है। ऋग्वेद ५.४४.१२ में अन्य ऋषियों के साथ इनका नामोल्लेख भी मिलता है- **सदापृणो यजतो वि द्विषो वधीद् बाहुवृक्तः श्रुतवित्तर्यो वः सचा**। सामान्यतः श्रुतवित् शब्द का अर्थ है- **श्रुतं वेत्ति** अर्थात् शास्त्र के मर्म को जानने वाला। शास्त्रों के मर्मज्ञ होने के कारण इनका नाम श्रुतवित् पड़ा। इनके विषय में अन्यत्र कोई विशेष जानकारी उपलब्ध नहीं होती; किन्तु आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में श्रुतवित् के ऋषित्व का उल्लेख किया है-**'ऋतेन ऋतम्' इति नवर्चं षष्ठं सूक्तमात्रेयस्य श्रुतविद आर्षं त्रैष्टुभम् मैत्रावरुणम्** (ऋ० ५.६२ सा० भा०)।

६५. **संवरण प्राजापत्य (५.३३-३४)** -- संवरण प्राजापत्य का ऋषित्व ५.३३-३४ तथा यजुर्वेद १०.२२-२३ में उपन्यस्त है। इनके द्वारा दृष्ट मंत्र इन्द्रदेव से सम्बन्धित हैं। इन्हें प्रजापति का पुत्र माना जाता है। इसीलिए आचार्य सायण ऋग्वेद में ऋषि विषयक विवरण में इस तथ्य की पुष्टि करते हैं- **प्रजापतिपुत्रः संवरणाख्यः ऋषिः** (ऋ० ५.३३ सा० भा०)। ऋग्वेद ५.३३.१० में इनके नाम का उल्लेख भी मिलता है- **मह्ना रायः संवरणस्य ऋषेर्व्रजं न गावः प्रयता अपि ग्मन्**। आचार्य महीधर ने भी अपने यजुर्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को विवेचित किया है- **इन्द्रदेवत्या त्रिष्टुप् संवरणदृष्टा** (यजु० १०.२२ मही० भा०)। सर्वानुक्रमणी में भी इनका ऋषित्व प्रमाणित है- **मा ते संवरणः प्राजापत्य ऐन्द्रीं त्रिष्टुभं** (यजु० सर्वा० १.३९)।

६६. **सत्यश्रवा आत्रेय (५.७९-८०)** -- सत्यश्रवा आत्रेय द्वारा दृष्ट मंत्र ऋग्वेद तथा सामदेव में मिलते हैं। इनके द्वारा दृष्ट मंत्रों में उषा और अश्विन् देवों की स्तुति की गई है। सत्यश्रवा को अत्रिगोत्रीय 'आत्रेय' कहा गया है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को विवेचित करते हुए इन्हें आत्रेय निरूपित करते हैं **'महे नो अद्य' इति दशर्चं सप्तमं सूक्तमात्रेयस्य सत्यश्रवस आर्षं पाङ्क्तमुषस्यम्** (ऋ० ५.७९ सा० भा०)। किन्तु कुछ स्थलों पर आचार्य सायण ही सत्यश्रवा को वय्यपुत्र वाय्य निरूपित करते हैं- **हे तादृशि देवि वाय्ये वय्यपुत्रे सत्यश्रवसि मय्यनुगृहाणेत्यर्थः** (ऋ० ५.७९.१ सा० भा०)। इस सूक्त की अगली ऋचा से भी यही प्रतिभासित होता है कि ये वय्य पुत्र हैं - **सत्यश्रवसि वाय्ये सुजाते अश्वसूनृते** (ऋ० ५.७९.२ सा० भा०)। उपरोक्त विवरण से ऐसा प्रतीत होता है कि सत्यश्रवा ऋषि वय्य के पुत्र ही होंगे; किन्तु ऋग्वेद पंचम मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि होने के कारण इनका नाम उनसे सम्बद्ध करके 'आत्रेय' उपनाम दे दिया गया होगा।

६७. **सदापृण आत्रेय (५.४५)** -- सदापृण आत्रेय का ऋषित्व ऋग्वेद ५.४५ में निर्दिष्ट है, जिसमें विश्वेदेवों की स्तुति की गई है। अत्रि गोत्र में उत्पन्न होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'आत्रेय' संयुक्त किया जाता है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को अपने ऋग्वेद भाष्य में विवेचित करते हैं - **तत्र 'विदा दिवः' इत्येकादशर्चं प्रथमं सूक्तम्। सदापृणो नामात्रेय ऋषिः** (ऋ० ५.४५ सा० भा०)। ऋग्वेद ५.४४.१२ में भी इनका नामोल्लेख मिलता है- **सदापृणो यजतो वि द्विषो वधीद् बाहुवृक्तः श्रुतवित्तर्यो वः सचा**। इस ऋचा की व्याख्या में आचार्य सायण ने सदापृण का अर्थ सर्वदा दानशील किया है। सदा देने वाले (दानशील) होने के कारण इन्हें सदापृण नाम से विभूषित किया गया है।





**६८. सप्तवध्रि आत्रेय (५.७८)** -- सप्तवध्रि आत्रेय द्वारा दृष्ट मंत्र ऋग्वेद ५.७८ तथा ८.७३ में दृष्टिगोचर होते हैं, जिनमें अश्विनीकुमारों की स्तुति की गई है। पौराणिक कोश पृष्ठ ५११ में एक कथा का उल्लेख है कि सप्तवध्रि के सात भाई थे, जो इनसे जलते थे। वे नहीं चाहते थे कि इनकी वंशवृद्धि हो, इसलिए वे प्रतिदिन रात्रि में इन्हें एक पिंजड़े में बन्द कर ताला लगा देते थे। इससे दुखित सप्तवध्रि ने अश्विनीकुमारों की स्तुति की, जिनकी कृपा से ये प्रतिदिन रात्रि को पिंजड़े से बाहर निकल जाते थे और प्रातः होने से पहले ही पुनः पिंजड़े में पहुँच जाते थे। ऋग्वेद ५.७८.५ में बन्धन मुक्ति के लिए सप्तवध्रि द्वारा अश्विनों की स्तुति से यह तथ्य स्पष्ट होता है- **वि जिहीष्व वनस्पते योनिः सूष्यन्त्याइव। श्रुतं मे अश्विना हवं सप्तवध्रिं च मुञ्चतम्** (ऋ० ५.७८.५)। अत्रि वंशज होने से इन्हें 'आत्रेय' कहा जाता है। ऋग्वेद ५.७८.४ की व्याख्या में आचार्य सायण, सप्तवध्रि की स्वीकारोक्ति लिखते हैं, जिसमें उनने अत्रि को अपना पिता स्वीकार किया है- **अत्रिरस्मत्पिता यद्यदा वां...योषिदिव।** इनके ऋषित्व को प्रमाणित करते हुए सायण ने लिखा है- **अश्विनौ नव सप्तवध्रिस्त्र्युष्णिगादि चतुर्थी त्रिष्टुप्पंचानुष्टुभः इति। सप्तवध्रिर्नामात्रेय ऋषिः** (ऋ० ५.७८)।

**६९. सस आत्रेय (५.२१)** -- ऋग्वेद ५.२१ में सस आत्रेय का ऋषित्व निर्दिष्ट है। इस सूक्त में अग्निदेव की स्तुति की गई है। इनके नाम के साथ भी आत्रेय पद संयुक्त है, जिससे इनके अत्रि गोत्रीय अथवा अत्रि से संबद्ध होने का बोध होता है। आचार्य सायण इनके ऋषित्व को विवेचित करते हैं - **मनुष्वत्त्वेति चतुर्ऋचं सप्तमं सूक्तमात्रेयस्य ससस्यार्षं** (ऋ० ५.२१ सा० भा०)। इस सूक्त के चतुर्थ मंत्र में ससस्य पद प्रयुक्त हुआ है। इस मंत्र में अग्निदेव से प्रार्थना की गई है कि वे ऋत तथा सस के मूलस्थान में आसन ग्रहण करें - **ऋतस्य योनिमासदः ससस्य योनिमासदः** (ऋ० ५.२१.४)। सस शब्द के विभिन्न स्थानों पर अलग-अलग अर्थ मिलते हैं। जैसे ऋग्वेद ३.५.६ में सस को घृत से युक्त चर्म- **'ससस्य चर्म घृतवत् पदं वेः'** कहा गया है तथा ऋग्वेद ४.५.७ में चमकीले सस के सुन्दर चर्म का उल्लेख है- **ससस्य चर्मन्नधि चारु पृश्नेः**। वैदिक कोश पृष्ठ ५५२ में सस को पौधा या घास विशेष बताया गया है; साथ ही इसके सोमलता और याज्ञिक पलाल होने की सम्भावना भी व्यक्त की गई है। अतः उपरोक्त स्थलों पर सस शब्द विचारणीय है। इन प्रयोगों से यह अनुमान होता है कि यह किसी ऋषि का वैयक्तिक नाम न होगा, वरन् मंत्र के सस शब्द से इस सूक्त का ऋषि प्रख्यात हुआ होगा और पंचम मण्डल के प्रमुख ऋषि अत्रि से इस शब्द को सम्बद्ध करके आत्रेय विशेषण दे दिया गया होगा।

**७०. सुतम्भर आत्रेय (५.११-१४)** -- सुतम्भर आत्रेय का ऋषित्व तीनों वेदों (ऋक्, यजु , साम) में उपन्यस्त है; किन्तु ऋग्वेद एवं सामवेद में ही इनका अपत्यार्थक नाम आत्रेय प्रयुक्त मिलता है। सर्वानुक्रम सूत्रकार ने इनका ऋषित्व प्रमाणित किया है-**अग्निस्तोमेनाग्नेयं तृचं गायत्र सुतंभरो**_____(यजु० सर्वा० ३.१)। आचार्य महीधर इनके ऋषित्व के सन्दर्भ में उल्लेख करते हैं- **विश्वामित्र विश्वरूपदृष्टाः** (यजु० २२.१५ मही० भा०)। ऋग्वेद ५.४४.१३ में विशेषण (सोम भरण करने वाला) के रूप में इस शब्द का प्रयोग हुआ है- **सुतंभरो यजमानस्य सत्पतिः**; किन्तु आचार्य सायण ने उसे यागनिर्वाहक एवं ऋषि के रूप में भी स्वीकार करते हुए इस मन्त्र की व्याख्या में लिखा है-__**सुतंभरो यागनिर्वाहक एतन्नामा ऋषिः** .................... **भवतीत्यर्थः** (ऋ० ५.४४.१३ सा० भा०)। सायणाचार्य ने इनके ऋषित्व को स्वीकार करते हुए एक अन्य स्थल पर भी उल्लेख किया है-**'जनस्य गोपाः' इति षड्चमेकादशं सूक्तमात्रेयस्य सुतंभरस्यार्षं जागतमाग्नेयम्** (ऋ० ५.११ सा० भा०)।

**७१. सुहोत्र भारद्वाज (६.३१-३२)** - सुहोत्र ऋषि का ऋषित्व ऋक् - यजु ,साम तीनों वेदों में दृष्टिगत होता है। ऋग्वेद और सामवेद में इन्हें, भरद्वाज गोत्रीय होने से भारद्वाज कहा गया है। आचार्य सायण इनका ऋषित्व वर्णित करते हुए लिखते हैं - **'अभूरेकः' इति पञ्चर्चमष्टमं सूक्तं भरद्वाजस्य सुहोत्रस्यार्षम्** (ऋ० ६.३१ सा० भा०)। यजुर्वेद में सुहोत्र दृष्ट चार मंत्र मिलते हैं। आचार्य महीधर एवं सर्वानुक्रम सूत्रकार ने इनके ऋषि विषयक विवेचन में लिखा है - **सुहोत्र दृष्टा वैश्वदेवी गायत्री** (यजु० ३३.७७ मही० भा०)। **उप न सुहोत्रो वैश्वदेवीम्** (यजु० सर्वा० ३.२२)। सुहोत्र को पुरुमीळ्ह और अजमीळ्ह का पिता कहा गया है। आचार्य सायण इस सन्दर्भ लिखते हैं - **सुहोत्रपुत्रौ पुरुमीळ्हाजमीळ्हावृषी** (ऋ० ४.४३ सा० भा०)।

**७२. स्वस्त्य आत्रेय (५.५०-५१)** -- स्वस्त्य आत्रेय ऋग्वेद तथा यजुर्वेद के कुछ सूक्तों के मन्त्रद्रष्टा हैं। अत्रिगोत्रीय होने के कारण इन्हें आत्रेय कहा जाता है। बृहद्देवता में इनके ऋषित्व का विवेचन इन शब्दों में मिलता है- **स्वस्त्यात्रेयः परुच्छेपः कक्षीवान् गाधिनौर्वशौ** ........... (बृह० ३.५६)। सर्वानुक्रम में इन्हें ऋषि स्वीकार करते हुए सर्वानुक्रम सूत्रकार ने लिखा है- **विश्वो देवस्य स्वस्त्यात्रेयः सावित्रीमनुष्टुभमृक्सामयोः कृष्णाजिने** (यजु० सर्वा० १.१७)। यजुर्वेद के भाष्यकार आचार्य महीधर ने भी इन्हें मन्त्रद्रष्टा निर्दिष्ट किया है- **सवितृ देवत्यानुष्टुप् स्वस्त्यात्रेयदृष्टा** (यजु० ४८ मही० भा०)। ऋग्वेद के सायण भाष्य में भी इनका ऋषित्व निरूपित है- **विश्वोदेवस्येति पंचर्चं षष्ठं सूक्तं स्वस्त्यात्रेयमुनेरार्षं वैश्वदेवम्** (ऋ० ५.५० सा० भा०)।



# परिशिष्ट- २

# ऋग्वेद भाग- २ के देवताओं का संक्षिप्त परिचय

**१. अग्नि (५.१)—** द्र० -ऋ० भाग-१ ।

**२. अग्नि-इन्द्र (३.२५.४) —**द्र० -ऋ० भाग-१ ।

**३. अग्नि-मरुत् (५.६०) —** वैदिक देवों में अग्नि- मरुत् देवता को युग्मदेव के रूप में भी प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है । ऋग्वेद के पञ्चम मण्डल का साठवाँ सूक्त इसी देवयुग्म को समर्पित है । इसमें इन्हें रक्षा के निमित्त आहूत किया गया है । इन्हें उत्तम, मध्यम एवं निम्न लोक अर्थात् द्यु, अन्तरिक्ष और पृथिवी लोक का देवता माना गया है । यथा- **यदुत्तमे मरुतो मध्यमे वा यद्वावमे सुभगासो दिविष्ठ । अतो नो रुद्रा उत वा न्व१स्याग्ने वित्ताद्धविषो यद् यजाम** (ऋ० ५.६०.६) । इनके देवत्व को आचार्य सायण ने इन शब्दों में स्वीकार किया है- **मरुद्देवताकमग्निमरुद्देवताकं वा** (ऋ० ५.६० सा० भा०) । ऋग्वेद में मरुत् और अग्निदेव की सहस्तुति का वर्णन करते हुए बृहद्देवताकार अपने ग्रन्थ में लिखते हैं कि- **अग्ने मरुद्भिरित्यस्यां मरुद्भिः सह संस्तुतौ** (बृह० ५.४८) ।

**४. अग्नि-वरुण (४.१. २-५) —** ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं में अग्नि और वरुण की देवता युग्म के रूप में सहस्तुति की गई है । अग्निदेव से प्रार्थना की गई है कि वे वरुणदेव के क्रोध को शान्त करके हमारी रक्षा करें । यथा- **त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेळोऽव यासिसीष्ठाः । यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषांसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्** (ऋ० ४.१.४) । वैसे अन्यत्र अग्नि और वरुण स्वतन्त्र देवता हैं, किन्तु ऋग्वेद ४.१.२-५ तक अग्नि और वरुण की वैकल्पिक देव के रूप में स्तुति की जाने के कारण इन्हें देवता-युग्म के रूप में भी स्वीकार किया गया है। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इन शब्दों में स्वीकार किया है- **परिभाषयाग्निर्देवता द्वितीयाद्याश्तस्रो वरुणदेवत्या वा** (ऋ० ४.१ सा० भा०) । बृहद्देवता में भी इनका देवत्व वर्णित है_______ **तिसृष्वग्निर्निपातभाक् । वरुणेनाभिसंस्तौति आहुरन्येनिपातिनम्** (बृह० ४.१२८) ।

**५. अत्रि (५.४०.६-९) —** अत्रि यों तो एक ऋषि के रूप में विख्यात हैं; किन्तु ऋग्वेद के पाँचवें मण्डल की कुछ ऋचाओं में इन्हें देवता भी स्वीकार किया गया है । वैसे तो पाँचवें मण्डल के ४० वें सूक्त के देवता इन्द्र हैं; किन्तु इसकी ६ से ९ ऋचाओं में अत्रि की प्रशस्ति की गई है, जिसमें इन्होंने स्वर्भानु के आक्रमण से सूर्य को बचाया था और उसे पुनः प्रकाश प्रदान किया था । अस्तु, इन ऋचाओं का वर्ण्य विषय अत्रि होने के कारण इन्हें इन ऋचाओं का देवता मान लिया गया है । यथा - **स्वर्भानोरध यदिन्द्र माया अवोदिवो वर्तमाना अवाहन् । गूळ्हं सूर्यं तमसापव्रतेन तुरीयेण ब्रह्मणाविन्ददत्रिः** ( ऋ० ५.४०.६) । आचार्य सायण ने इनके देवत्व की अभिव्यञ्जना इन शब्दों में की है- **अत्रेः स्तूयमानत्वात् षष्ठ्याद्याः अत्रिदेवताकाः अत्र्यार्षेयाश्च**_____( ऋ० ५.४० सा० भा० ) । अत्रि शब्द का बहुवचन रूप भी कई जगह मिलता है । इससे सूक्त के निर्माता ऋषियों के कुल का बोध होता है- **तस्मा उ ब्रह्मवाहसे गिरो वर्धन्त्यत्रयो गिरः शुम्भन्त्यत्रयः** (ऋ० ५.३९.५) । अत्रि शब्द की व्युत्पत्ति अद् धातु से हुई है । जिसे भक्षणार्थक माना गया है । इसी अर्थ में एक बार अत्रि शब्द का प्रयोग अग्नि के विशेषण रूप में भी हुआ है- **अत्रिमनु स्वराज्यमग्निमुक्थानि वावृधुः** (ऋ० २.८.५) ।

**६. अभ्यावर्ती चायमान (६.२७.८) —** अभ्यावर्ती चायमान का देवत्व ऋ० ६.२७.८ में दृष्टिगोचर होता है । इस सूक्त (६.२७) में इनकी 'दान स्तुति' का वर्णन है । ये राजा चायमान के पुत्र हैं । इसी कारण इनके साथ अपत्यवाचक पद चायमान संयुक्त किया जाता है । बृहद्देवता मे एक कथा वर्णित है, जिसमें राजा अभ्यावर्ती चायमान का उल्लेख सृञ्जय पुत्र प्रस्तोक के साथ मिलता है । ये दोनों वारशिखों द्वारा पराजित होने पर ऋषि भरद्वाज के पास आये - **अभ्यावर्ती चायमानः प्रस्तोकश्चैव सार्ञ्जयः ।** _______ **वारशिखैर्युधि** (बृह० ५.१२४) । तदुपरान्त ऋषि भरद्वाज ने राजा चायमान की सहायता की कामना से इन्द्रदेव की स्तुति की । इससे प्रसन्न होकर इन्द्र हर्युपीया नदी के तट पर अभ्यावर्ती के पास आये और उन्हें साथ लेकर उनका (वारशिखों का) वध किया । तदनन्तर अभ्यावर्ती चायमान और सार्ञ्जय दोनों राजा वारशिखों को विजित करके अपने गुरु भरद्वाज के पास आये और उन्हें प्रचुर धन प्रदान किया - **तौ तु वारशिखाञ्जित्वा ततोऽभ्यावर्तिसार्ञ्जयौ । भरद्वाजाय गुरवे ददतुर्विविधं वसु** (बृह० ५.१३९) । अभ्यावर्ती चायमान के संदर्भ में आचार्य सायण उल्लेख करते हैं - **अनुक्रान्तं च - 'किमस्यान्त्या चायमानस्याभ्यावर्तिनो दानस्तुतिः** (ऋ० ६.२७ सा० भा०)

**७. अश्विन् (३.५८) —** अश्विन्देव प्रकाश के देवता हैं । ऋग्वेद में प्रायः ४०० बार इनके नाम का उल्लेख हुआ है । अश्विन् को चिर युवा और शाश्वत माना गया है- **नू मे हवमा शृणुतं युवाना यासिष्टं वर्तिरश्विनाविरावत्** (ऋ० ७.६७.१०) । वे प्रकाशमान, मधुवर्ण तथा शुभस्पति हैं- **आ शुभ्रा यातमश्विना** (ऋ० ७.६८.१) । तथा- **धियंजिन्वा मधुवर्णा शुभस्पती** (ऋ० ८.२६.६) । मधु से अश्विन् का घनिष्ठ सम्बन्ध है । उनके रथ को खींचने वाले पक्षी मधु से युक्त हैं- **दृतिं वहेथे मधुमन्तमश्विना** (ऋ० ४.४५.३) । अश्विन् द्यु- स्थानीय देवता हैं । इसीलिए इन्हें द्युलोक से विभिन्न लोकों में रथ द्वारा जाते हुए वर्णित किया गया है- **दिवश्चिद्**





**रोचनादध्या नो गन्तं स्वर्विदा** (ऋ० ८.८.७)। इनके आविर्भाव का समय प्राय: महत् उषा काल बताया गया है । उषा उन्हें जगाती हैं और वे रथ में बैठकर उषा का अनुसरण करते हैं । यथा- **प्र बोधयोषो अश्विना** (ऋ० ८.९.१७)। तथा- **नृवद् दस्रा मनोयुजा रथेन पृथुपाजसा । सचेथे अश्विनोषसम्** (ऋ० ८.५.२)। ऐतरेय ब्राह्मण में भी अश्विन् को प्रात: काल का देवता कहा गया है- **एते वाव देवा: प्रातर्यावाणो यदग्निरुषा अश्विनौ** (ऐत० ब्रा० २.१५)। ऋग्वेद में उन्हें सहायता करने वाले तथा शीघ्र ही कष्टों से उबारने वाले देवता के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त है- **याभिर्धियोऽवथ: कर्मन्निष्टये ताभिरू षु ऊतिभिरश्विना गतम्** (ऋ० १.११२.२)। ये दिव्य वैद्य भी हैं,जो अपने उपचारों द्वारा रोग दूर करते और अन्धों को फिर से राह दिखाते हैं । भिषग् के रूप में उनकी प्रतिष्ठा इस ऋचा से स्पष्ट होती है- **उत त्या दैव्या भिषजा शं न: करतो अश्विना** (ऋ० ८.१८.८)।

८. **आपो देवता (४.५८)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

९. **इळ (५.५)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१०. **इळा (५.५)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

११. **इन्द्र (५.२९)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१२. **इन्द्र-अश्व (४.३२.२३-२४)** — इन्द्र तो ऋग्वेद में प्रमुख देव हैं; किन्तु उनके रथ में जुतने वाले अश्वों की तथा इन्द्र की साथ-साथ स्तुति होने से कुछ ऋचाओं में इन्द्र- अश्व को देवता युग्म के रूप में प्रतिष्ठा मिली है । यथा - **कनीनकेव विद्रधे नवे द्रुपदे अर्भके । बभ्रू यामेषु शोभेते** (ऋ० ४.३२.२३) । तथा- **अरं म उस्रयाम्णे ऽरमनुस्रयाम्णे । बभ्रू यामेष्वस्रिधा** (ऋ० ४.३२.२४)। उक्त ऋचाओं में कहा गया है कि जिस प्रकार लकड़ी के टुकड़े पर बनी पुतली सुशोभित होती है,उसी प्रकार यज्ञ में इन्द्र के अश्व शोभायमान लगते हैं । ये सुशोभित घोड़े बैलों के रथ पर जाने वाले मेरे (पैदल ही जाने वाले के) लिए कल्याणकारी हों । बृहद्देवताकार ने भी उक्त दोनों ऋचाओं में इन्द्र के दो अश्वों की स्तुति की पुष्टि इन शब्दों में की है- **कनीनका सूक्तशेषो हर्यो स्तुतिरिहोच्यते** (बृह० ४.१४४) । आचार्य सायण ने भी इन्द्र- अश्व के देवत्व को इन शब्दों में अभिव्यक्त किया है- **अन्त्ये 'कनीनकेव' इत्यादिके द्वे इन्द्रस्याश्वदेवताके । तथा चानुक्रान्तम्- 'आ तू न्श्चतुर्विंशतिरन्त्याभ्यमिन्द्राश्वौ स्तुतौ' इति** (ऋ० ४.३२ सा० भा०)।

१३. **इन्द्र-उषा (४.३०.९-११)** — इन्द्र-उषा देवयुग्म को ऋग्वेद में गौण स्थान मिला है । अनेक सूक्तों में जहाँ लगातार इन्द्र देवता की स्तुति की गई है,वहीं ऋग्वेद ४.३०.९-११ में उषा का भी वर्णन आने से इन्हें युग्मदेव मान लिया गया है । उक्त तीन ऋचाओं में इन्द्र के शौर्य और उषा की पराजय का विवरण है- **दिवश्चिद्घा दुहितरं महान् महीयमानाम् । उषासमिन्द्र सं पिणक्** (ऋ० ४.३०.९)।
अर्थात् हे इन्द्रदेव ! आप महान् हैं,आपने द्युलोक की महिमावाली पुत्री उषा के रथ को पीस दिया,यह सत्य है । बृहद्देवता में भी उक्त तीन ऋचाओं में इन्द्र-उषा के देवत्व को स्वीकार किया गया है- **दिवश्चिदिति चैतेन तृचेनेन्द्रेण संस्तुताम्** (बृह० ४.१३७)। तथा- **उषसं मध्यमां मेने आचार्य: शाकटायन:** (बृह० ४.१३८ पूर्वा०)। सायणाचार्य ने भी इस देव युगल का देवत्व इन शब्दों में अभिव्यक्त किया है- **'दिवश्चिद्घा' इत्ययं तृच उषो देवताक इन्द्र देवताकश्च** (ऋ० ४.३० सा० भा०)।

१४. **इन्द्र-पर्वत (३.५३.१)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१५. **इन्द्र-पूषा ( ६.५७)**— वैदिक देवयुग्मों में इन्द्र-पूषा का नाम भी आता है । इस नाम का देवता द्वन्द केवल दो बार बना है । एक बार तब,जब इन्द्र द्वारा प्रभूत सलिलों को प्रवाहित किया गया,उस समय पूषा उनके साथ कन्धे से कन्धा मिलाकर चल रहे थे । ऋ० ६.५७.१ में इन्द्र-पूषा का एक साथ नामोल्लेख है - **इन्द्रानुपूषणा वयं सख्याय स्वस्तये । हुवेम वाजसातये** । दूसरी बार तब,जब इन्द्र ने वृत्रों का संहार किया,उस समय पूषा को मित्र बनाया था - **उत घा स रथीतम: सख्या सत्पतिर्युजा । इन्द्रो वृत्राणि जिघ्नते** (ऋ० ६.५६.२)। बृहद्देवता में भी इन्द्र-पूषा के देवत्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया गया है - **छागस्य कीर्तनं चात्र इन्द्रापूष्णो: सहस्तुति:** (बृह० ४.३१)। आचार्य सायण ने इनका देवत्व विवेचित करते हुए लिखा है - **इन्द्रापूषणौ देवौ नु अद्य च वयं स्वस्तये** (ऋ० ६.५७.१ सा० भा०)।

१६. **इन्द्र -बृहस्पति (४.४९)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१७. **इन्द्र-वरुण (४.४१)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१८. **इन्द्र-वायू (४.४६.१-७)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

१९. **इन्द्र-सोम (४.२८)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

२०. **इन्द्राग्नी (५.२७.६)** — द्र० ऋ० भाग - १ ।

२१. **इन्द्रा-विष्णु (६.६९)** — द्र० ऋ० भाग - १ ।

**२२. उशना (५.२९.९ पूर्वा० )—** उशना देवता को 'काव्य उशना' के नाम से भी प्रसिद्धि मिली है। कवि-पुत्र होने के कारण उन्हें काव्य कहते हैं, यह उनका विशेषण है। बुद्धिमत्ता का काव्य उच्चारण करने वाले सोम की तुलना उशना से की गई है- **प्र काव्यमुशनेव ब्रुवाणो देवो देवानां जनिमा विवक्ति** (ऋ० ९.९७.७)। इन्द्रदेव को कविपुत्र उशना की अभिवृद्धि करते तथा उनके साथ आनन्दित होते बताया गया है- **त्वं वृध इन्द्र पूर्व्यो भूर्वरिवस्यन्नुशने काव्याय** (ऋ० ६.२०.११)। तथा- **मन्दिष्ट यदुशने काव्ये सचाँ इन्द्रो वङ्कू वङ्कुतराधि तिष्ठति** (ऋ० १.५१.११)। इन्द्र का उशना से घनिष्ट सम्पर्क बताया गया है। इन्द्रदेव ने जब कुत्स के साथ शुष्ण का वध किया, तब उशना देव भी उसी रथ पर उनके साथ थे- **उशना यत् सहस्यै ३ रयातं गृहमिंन्द्र जूजुवानेभिरश्वैः** (ऋ० ५.२९.९)। जब वृत्रासुर के वध की आवश्यकता पड़ी, तब इन्द्र के लिए वज्र का निर्माण भी उशनादेव ने ही किया था- **यं ते काव्य उशना मन्दिनं दाद् वृत्रहणं पार्यं ततक्ष वज्रम्** (ऋ० १.१२१.१२)। इस प्रकार उशना बुद्धिमान्, वीर तथा निर्माण कार्य में कुशल देव हैं।

**२३. उषा (५.७९)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

**२४. उषासानक्ता (५.५.६)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

**२५. ऋणञ्चय (५.३०.१२-१५)** — ऋग्वेद के देवताओं में ऋणंचय को अधिक प्रतिष्ठा नहीं मिली है। ऋग्वेद ५.३० में प्रमुख देवता तो इन्द्र हैं; किन्तु ऋग्वेद ५.३०.१२-१५ में ऋणंचय की भी स्तुति होने से इन्हें भी देवता माना गया है। बृहद्देवता में वर्णन मिलता है कि रुशमों के राजा ऋणञ्चय ने अपने सोमयज्ञ में अत्रिपुत्र बभ्रु (ऋ०५.३० के द्रष्टा) को ऋत्विज् के रूप में चुना और दक्षिणा में विपुल राशि, गौएँ आदि प्रदान कीं- **अत्रेः सुतमृषिं बभ्रुम् आर्त्विज्याय ऋणंचयः। सहस्रदक्षिणे सोमे वव्रे तं सोऽप्ययाजयत्** (बृह० ५.३३)। ऋग्वेद में भी बभ्रु ऋषि द्वारा ऋणञ्चय से उक्त सामग्रियाँ दक्षिणा में प्राप्त करने की स्वीकारोक्ति वर्णित है- **भद्रमिदं रुशमा अग्ने अक्रन् गवां चत्वारि ददतः सहस्रा। ऋणंचयस्य..........नृणाम्** (ऋ० ५.३०.१२)। आचार्य सायण ने भी ऋणञ्चय के देवत्व को अपने ऋग्वेद भाष्य में अभिव्यक्त किया है- **'क्व स्य बभ्रुर्ऋणंचयोऽप्यत्र राजा स्तुतः' इति।.......... इन्द्रो देवता। ऋणंचयनामा राजापि क्वचित् स्तूयते। अतः सोऽपि देवता** (ऋ० ५.३० सा० भा०)।

**२६. ऋतदेव (४.२३.८-१०)** — ऋतदेव को ऋग्वेद में मात्र तीन ऋचाएँ (ऋ० ४.२३.८-१०) सम्बोधित हैं। शेष सूक्त के देवता इन्द्र हैं। ऋत शब्द के अर्थ हैं- सत्य, ठीक, यज्ञ, पानी आदरणीय तथा उचित। उक्त ऋचाओं में इन सभी अर्थों को अंशतः लिया गया है; पर अधिकतर सत्य की महिमा ही वर्णित है। यथा- **ऋतस्य हि शुरुधः सन्ति पूर्वीर्ऋतस्य धीतिर्वृजिनानि हन्ति...... आयोः** (ऋ० ४.२३.८)। इसका भावार्थ है- उत्तम कर्तव्य (सत्) में अनन्त- शक्तियाँ भरी होती हैं। उत्तम बुद्धियाँ पापों को नष्ट करती हैं। उत्तम स्तुतियाँ दुष्ट मनुष्य के कानों को बहरा कर देती हैं, अर्थात् उत्तम स्तुतियाँ दुष्टों के कानों को अच्छी नहीं लगती। आचार्य सायण ने इन तीन ऋचाओं में ऋत का स्पष्ट देवत्व स्वीकार नहीं किया है, इन्द्र अथवा ऋत देवता ऐसा कहा है- **'ऋतस्य हि' इत्याद्यास्तिस्त्र ऋतदेवताका वा। तथा चानुक्रान्तं - 'कथोपान्त्यास्तिस्त्र ऋतदेव्यो वा' इति** (ऋ० ४.२३ सा० भा०)।

**२७. ऋतु- समूह (३.२७)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**२८. ऋत्विज् (३.२९.५)** — ऋत्विज् शब्द सामान्यतया याज्ञिक के लिए प्रयुक्त होता है। जिसमें यज्ञ सम्पन्न कराने वाले सभी प्रकार के ब्राह्मण समाविष्ट हैं। कार्य विभाजन की दृष्टि से इनकी संख्या सात होती है- **तवाग्ने होत्रं तव पोत्रमृत्वियं तव नेष्ट्रं त्वमग्निदृतायतः। तव प्रशास्त्रं त्वमध्वरीयसि ब्रह्मा चासि गृहपतिश्च नो दमे** (ऋ० २.१.२)। ये- होता, पोता, नेष्टा, आग्नीध्र, प्रशास्ता, अध्वर्यु और ब्रह्मा हैं। यह सात की संख्या सप्तर्षि- सप्तहोतृ की ओर संकेत करती है। इनमें ऋचाओं का गान करने वाले को होता; प्रार्थना एवं निर्ऋतिनाशक मंत्रोच्चारण तथा यज्ञ के व्यावहारिक कार्य करने वाले को अध्वर्यु; अध्वर्यु के सहायक को आग्नीध्र, यज्ञों में कभी-कभी आमंत्रित (तथा कुछ प्रार्थनाएँ एवं होता को उपदेश करने वाले) को प्रशास्ता, सोम याग करने वालों को पोता, नेष्टा और ब्रह्मा कहते हैं (ब्रह्मा को बाद में ब्राह्मणाच्छंसी भी कहने लगे)। इसके अतिरिक्त अन्य प्रकार के ऋत्विज् जो सामगायक होते हैं, उन्हें उद्गाता, प्रस्तोता और प्रतिहर्ता कहा जाता है। ऋत्विजों के कार्य की एक झलक इस ऋचा में देखी जा सकती है- **मन्थता नरः कविमद्वयन्तं प्रचेतसममृतं सुप्रतीकम्** (ऋ० ३.२९.५)। उक्त ऋचा में मुख्यतः देवता तो अग्नि ही हैं, पर ऋत्विजों को अरणिमन्थन करने के लिए प्रेरित करने का वर्णन होने से इन्हें देवता माना गया है। बृहद्देवता में भी ऋत्विजों के देवत्व को इन शब्दों में वर्णित किया गया है____ **ऋत्विज स्तौति मन्थत** (बृह० ४.१०३)। आचार्य सायण ने अग्नि के विकल्प से ऋत्विज् को देवता स्वीकार किया है- **पञ्चमी 'मन्थता नरः' इत्येषा ऋत्विग्देवताकाग्निदेवताका वा** (ऋ० ३.२९ सा० भा०)।

**२९. ऋभुगण (३.६०)** — द्र०-ऋ० भाग-१ ।

**३०. कुत्स (५.३१.८-९)** — कुत्सदेव को भी ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं में देवत्व की प्रतिष्ठा मिली है। ऋग्वेद में प्रायः ४० बार कुत्स शब्द आया है। एक बार यह गायकों के कुल का बोधक प्रतीत होता है- **कुत्सा एते हर्यश्वाय शूषमिन्द्रे सहो देवजूतमियानाः**





(ऋ० ७.२५.५)। प्रायः चार बार कुत्स को उनके पैतृक नाम आर्जुनेय से सम्बोधित किया गया है- **याभिः कुत्समार्जुनेयम्..........** (ऋ० १.११२.२३)। ये ऋषि भी हैं। कुत्सदेव का सम्बन्ध इन्द्र के साथ बहुत घनिष्ठतापूर्वक मिलता है। कुत्स उसी रथ पर बैठते हैं, जिस पर स्वयं इन्द्र- **यासि कुत्सेन सरथमवस्युः** (ऋ० ४.१६.११)। शुष्ण जब कुत्स से युद्ध करते हैं, तो इन्द्र कुत्स की सहायता करके शुष्ण को मार गिराते हैं- **कुत्साय यत्र पुरुहूत वन्वञ्छुष्णमनन्तैः परियासि वधैः** (ऋ० १.१२१.९)। ऋग्वेद ५.३१ के प्रमुख देव तो इन्द्र ही हैं; किन्तु ८वीं और ९ वीं ऋचा के कुछ पादों में कुत्स देवता की स्तुति की गई है। इन्द्र और कुत्स से प्रार्थना की है कि वे अपने रथ पर बैठकर दर्शन दें- **इन्द्राकुत्सा वहमाना रथेनावामत्या अपि कर्णे वहन्तु** (ऋ० ५.३१.९)। आचार्य सायण ने भी इनके देवत्व को इन शब्दों में वर्णित किया है- **इति पादयोः क्रमेण कुत्सोशनसौ विकल्पेन देवता** (ऋ० ५.३१ सा० भा०) अर्थात् ८ वीं ऋचा के पादक्रम के अनुसार कुत्स व उशना देवता हैं। नवीं ऋचा का देवत्व, वे इन्द्र और कुत्स को प्रदान करते हैं- **'इन्द्राकुत्सा वहमाना' इत्यस्या इन्द्रः कुत्सश्च** (ऋ० ५.३१ सा० भा०)।

**३१. क्षेत्रपति (४.५७.१.३) —** क्षेत्रस्य पति (क्षेत्रपति) देवता का आह्वान ऋग्वेद में पशु, अश्व प्रदान करने के लिए तथा० द्यावा-पृथिवी, वनस्पति और जलों को मधुमय बनाने के निमित्त किया गया है- **क्षेत्रस्य पतिना वयं हितेनेव जयामसि। गामश्वं पोषयित्वा स नो मृळातीदृशे** (ऋ० ४.५७.१)। गृह्य सूत्रों में वर्णन मिलता है कि जब खेत जोते जाते हैं, उस समय क्षेत्रपति को यज्ञाहुतियाँ प्रदान की जाती हैं। यथा- **क्षेत्रस्यानु वा तं क्षेत्रस्य पतिना वयमिति प्रत्यृचं जुहुयाज्जपेद्वा** (आ० गृ० सू० २.१०.४)। विश्वेदेवा के निमित्त एक सूक्त में उषा, पर्जन्य एवं सविता के साथ उनका आह्वान सम्पत्ति प्रदान करने के लिए भी किया गया है-**शं नो देवः सविता त्रायमाणः शं नो भवन्तूषसो विभातीः। शं नः पर्जन्यो भवतु प्रजाभ्यः शं नः क्षेत्रस्य पतिरस्तु शंभुः** (ऋ० ७.३५.१०)। बृहद्देवता में भी क्षेत्रस्य पति का देवत्व इन शब्दों में वर्णित है- **तेनैनमाह क्षेत्रस्य वामदेव स्तुवन्पतिम्** (बृह० २.४१)। निरुक्तकार ने क्षेत्रस्य पति की परिभाषा इस प्रकार की है-**'क्षेत्रं क्षियतेर्निवासकर्मणः, तस्य पाता वा पालयिता वा** (नि० १०.१४)। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनका देवत्व स्वीकार किया है - **आद्यास्तिस्रः क्षेत्रपतिदेवताकाः** (ऋ० ४.५७ सा० भा०)।

**३२. गर्भस्राविण्युपनिषद् (५.७८.५-९) —** द्र० - ऋ० भाग-१।



**३३. तनूनपात् (३.४.२) —** द्र० - ऋ० भाग-१।

**३४. तरन्तमहिषी शशीयसी (५.६१.५-८) —** वैदिक देवताओं में राजा तरन्त की (महिषी) धर्मपत्नी को भी देवी की प्रतिष्ठा मिली है। बृहद्देवता में अत्रि ऋषि के पौत्र तथा अर्चनानस् के सुपुत्र श्यावाश्व की एक कथा वर्णित है, उसमें राजा रथवीति के यज्ञ में ऋत्विज् की भूमिका सम्पन्न करने वाले अर्चनानस् तथा श्यावाश्व दान के रूप में उनकी राज-पुत्री न पाकर निराश हुए और ये दोनों लौटते हुए राजा तरन्त और पुरुमीळ्ह से मिले। राजा तरन्त ने ऋषिपुत्र श्यावाश्व का अपनी धर्मपत्नी शशीयसी को दर्शन कराया। शशीयसी ने उन्हें प्रचुर धन, भेड़ें, बकरियाँ, गौएँ और अश्व प्रदान किए। यथा- **ऋषि पुत्रं महिष्याश्च दर्शयामास तं नृपः। तरन्तानुमता चैव प्रादाद् बहुविधं वसु। अजाविकं गवाश्वं च श्यावाश्वाय शशीयसी। ________स्वमाश्रमम्** (बृह० ५.६३-६४)। इस प्रकार ऋ० ५.६१.५-८ में इस सूक्त (६१) के द्रष्टा श्यावाश्व द्वारा शशीयसी की स्तुति किए जाने के कारण इन्हें (शशीयसी को) देवत्व प्राप्त हुआ है। ऋग्वेद में भी उक्त सामग्री शशीयसी द्वारा श्यावाश्व को प्रदान करने का वर्णन है- **सनत् साश्व्यं पशुमुत गव्यं शतावयम्। श्यावाश्वस्तुताय या दोर्वीरायोपबर्बृहत्** (ऋ० ५.६१.५)। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इन शब्दों में अभिव्यक्त किया है - **'सनत्सा' इत्यादीनां चतसृणां शशीयसी नाम तरन्तस्य राज्ञो भार्या देवता** (ऋ० ५.६१ सा० भा०)।

**३५. त्रसदस्यु पौरुकुत्स्य (४.४२.१-६) —** पुरुकुत्स ऋषि के सुपुत्र त्रसदस्यु को भी ऋग्वेद के चतुर्थ मंडल के बयालीसवें सूक्त में क्रमशः १ से ६ ऋचाओं में देवत्व प्राप्त हुआ है। ये त्रसदस्यु ही इस सूक्त के ऋषि भी हैं। चूँकि इन्होंने उपरोक्त ऋचाओं में अपनी ही स्तुति की है, इसीलिए इन्हें इन ऋचाओं का (**यस्य वाक्यं स ऋषिः या तेनोच्यते सा देवता,** ऋ० १०.१० सा० भा० सूत्र के अनुसार) देवता माना गया है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इस तथ्य की पुष्टि इन शब्दों में की है - **पुरुकुत्सस्य पुत्रस्त्रसदस्यू राजर्षिः। आद्यासु षट्स्वात्मनः स्तुत्यत्वात् आत्मा देवता** (ऋ० ४.४२ सा० भा०)।

**३६. त्वष्टा (५.५.९) —** द्र०-ऋ० भाग-१।

**३७. दिव्य होता प्रचेतस् (३.४.७) —** द्र० - ऋ० भाग-१

**३८. देव पत्नियाँ (५.४६.७-८) —** द्र०-ऋ० भाग-१।

**३९. देवीर्द्वार (५.५.५) —** द्र० - ऋ० भाग-१।

**४०. द्यावापृथिवी (४.३८.१) —** द्र०-ऋ० भाग-१।

**४१. नराशंस (५.५.२) —** द्र० - ऋ० भाग - १।

**४२. पर्जन्य (५.८३)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**४३. पुरीष्य अग्नियाँ (३.२२.४)** — ऋग्वेद में अग्निदेव के निमित्त अनेक सूक्त कहे गये हैं। अग्निदेव के अनेक गुण हैं। जिनमें एक गुण 'पुरीष्य' अर्थात् पालन-पोषण करने वाला है। ऋग्वेद के तीसरे मंडल के बाइसवें सूक्त में चौथी ऋचा में अग्निदेव की स्तुति करते हुए उनसे यज्ञ हवि का सेवन करने और रोगादि शून्य पुष्टिदायक अन्नों को प्रदान करने की प्रार्थना की गई है- **पुरीष्यासो अग्नयः प्रावणेभिः सजोषसः** ।- - - - **महीः** (ऋ० ३.२२.४)। इसमें अग्नि के बहुवचन शब्द 'अग्नयः' का प्रयोग इसलिए हुआ है; क्योंकि पालन-पोषण करने वाली अग्नियों (पुरीष्य अग्नियों) से संगठित होकर आने की प्रार्थना की गई है।

**४४. पूषा (३.६२.७-९)** — द्र० ऋ० भाग - १ ।

**४५. पृथिवी (५.८४)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**४६. पृश्नि (६.४८)**— वैदिक देवताओं में पृश्नि को भी देवता की प्रतिष्ठा प्राप्त है। वे मरुतों की माता के रूप में प्रख्यात हैं, जो चित्रवर्णों वाले तूफान-मेघ की प्रतिरूप हैं। पृश्नि शब्द का प्रयोग विशेषण के रूप में भी मिलता है - **गोमायुरेको अजमायुरेकः पृश्निरेको हरित एक एषाम्** (ऋ० ७.१०३.६)। एकवचन में इस शब्द का प्रयोग वृषभ और गौ के विशेषण के रूप में तथा बहुवचन में इन्द्रदेव के निमित्त सोम-दुग्ध प्रदान करने वाली गौ के वाचक के रूप में हुआ है -**गोमायुरदादजमायुरदात् प्रश्नरदाद्धरितो नो वसूनि** (ऋ० ७.१०३.१०) तथा **ता अस्य पृशनायुवः सोमं श्रीणन्ति पृश्नयः । ........ सायकम्** (ऋ० १. ८४.११)। बृहद्देवताकार ने ऋ० ६.४८ सूक्त को पृश्नि सूक्त कहा है तथा इनकी तीन ऋचाओं (११-१३) को मरुतों को सम्बोधित माना है - **तृचः परो मारुतः पृश्निसूक्ते ............... पुनश्च** (बृह० ५.११३)। बृहद्देवता (५.७१) में एक अन्य स्थल पर मरुतों को पृश्नि के पुत्र के रूप में प्रमाणित किया गया है - **स्तुता स्तुत्या तथा प्रीता गच्छन्तः पृश्निमातरः ।**

**४७. प्रस्तोक सार्ञ्जय (६.४७.२२-२५)**— सृञ्जयपुत्र प्रस्तोक का देवत्व ऋग्वेद के षष्ठ मण्डल के ४७ वें सूक्त की कुछ ऋचाओं (२२-२५) में दृष्टिगोचर होता है। राजा सृञ्जय के पुत्र होने से इन्हें सार्ञ्जय कहा जाता है। बृहद्देवता में प्रस्तोक सार्ञ्जय को अभ्यावर्ती चायमान के साथ उल्लिखित किया गया है। ये दोनों वारशिखों के युद्ध में पराजित होकर ऋषि भरद्वाज के पास आये। ऋषि भरद्वाज ने इन्द्र की स्तुति कर उन्हें प्रसन्न किया। तदनन्तर अभ्यावर्ती और सार्ञ्जय ने वारशिखों को विजित कर प्रचुर धन ऋषि भरद्वाज को दिया। भरद्वाज और उनके पुत्र गर्ग ने 'द्वयान्' और 'प्रस्तोक' से आरम्भ ऋचाओं द्वारा उस दान की स्तुति की-**भरद्वाजश्च गर्गश्च दृष्टाविन्द्रेण वै पथि । द्वयान् प्रस्तोक इत्याभिर्दानं तद्वै शशंसतुः** (बृह० ५.१४०)। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके देवत्व को प्रतिपादित करते हुए लिखा है - **'प्रस्तोकः' इत्याद्याश्चतस्रः सृञ्जयपुत्रस्य राज्ञो दानस्तुतिरूपत्वात् तद्देवताकाः** (ऋ० ६.४७ सा० भा०)।

**४८. बर्हि (५.५.४)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**४९. बृबु तक्षा (६.४५.३१-३३)**— बृबु नामक तक्षा का देवत्व ऋग्वेद ६.४५.३१-३३ में दृष्टिगोचर होता है। कोश ग्रन्थों के अनुसार लकड़ी का कार्य करने वाले शिल्पी-व्यापारी को तक्षा कहते हैं। उपरोक्त ऋचाओं में बृबु तक्षा के द्वारा भरद्वाज को जो दान दिया गया, उसकी स्तुति है। मनुस्मृति (१०.१०७) में एक वर्णन मिलता है कि एक बार ऋषि भरद्वाज अपने पुत्र के साथ निर्जन वन में क्षुधा पीड़ित हुए । वहाँ महान् यशस्वी बृबु तक्षा के द्वारा उन्हें बहुत सी गौएँ प्रदान की गईं। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इस तथ्य की पुष्टि इन शब्दों में की है -**एतच्च मनुना स्मर्यते - 'भरद्वाजः क्षुधार्तस्तु सपुत्रो 'विजने वने ।' बह्वीर्गाः प्रतिजग्राह बृबोस्तक्ष्णो महायशाः'** (ऋ० ६.४५.३१सा० भा०)। बृबु तक्षा के देवत्व को सायणाचार्य ने इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **'अधि बृबुः पणीनाम्' इत्यस्मिन्नन्त्ये तृचे बृबुर्नाम तक्षा स्तूयते। अतः स तृचस्तद्देवताकः** (ऋ० ६.४५ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने इनके देवत्व को प्रतिपादित करते हुए लिखा है - **य आनयदिति त्वस्य तृचोऽधीति बृबुस्तुतिः** (बृह० ५.१०८)।

**५०. बृहस्पति (३.६२)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**५१. भारती (५.५.८)** — वैदिक देवियों में तिस्रो देव्यः(तीन प्रसिद्ध देवियों) के अन्तर्गत भारती देवी का नाम भी प्रतिष्ठित है। ये तीन देवियाँ इळा, सरस्वती और भारती हैं। ये तीनों देवियाँ तीन स्थानों की वाच् हैं - **तिस्रस्तु देव्यो याः प्रोक्तास् त्रिस्थानैवेह सा तु वाक्** (बृह० ३.१२)। इळा अग्नि का अनुगमन करने वाली, सरस्वती मध्यम से सम्बद्ध तथा भारती दिव्यलोक में स्थित होने के कारण वाच् की दिव्य रूप हैं - **अग्नि मेवानुगेळा तु मध्यं प्राप्ता सरस्वती** । - - - **तु भारती भवति ह्यसौ** (बृह० ३.१३)। उपरोक्त तीनों देवियों को सुखकारक तथा अहिंसक मानकर यज्ञ में आवाहन किया जाता है - **इळा सरस्वती मही तिस्रो देवीर्मयोभुवः । बर्हिः सीदन्त्वस्रिधः** (ऋ० ५.५.८) ।





५२. **मरुत् (३.२६.४-६)** — द्र० - ऋ० भाग - १ ।

५३. **मित्र (३.५९)** — द्र० - ऋ० भाग - १ ।

५४. **मित्रावरुण (३.६२.१६-१८)** — द्र० - ऋ० भाग - १ ।

५५. **यूप (३.८)** — द्र० - ऋ० भाग - १ ।

५६. **रक्षोहा अग्नि (४.४)** — वैदिक ग्रन्थों में रक्षोहा अग्नि को भी देवता के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है । राक्षसों से रक्षा करने के कारण अग्निदेव का ही एक विशेषण रक्षोहा भी है । ये यज्ञ में विघ्न डालने वाले राक्षसों का वध भी करते हैं । उनसे प्रार्थना की गई है कि वे अपने तीक्ष्ण शस्त्रों से राक्षसों को बींधें - - - - - **असिविध्य रक्षसस्तपिष्ठैः** (ऋ० ४.४.१) । वे अपनी चमक से राक्षसों को भगा देते हैं - **वि पाजसा पृथुना शोशुचानो बाधस्व द्विषो रक्षसो अमीवाः** (ऋ० ३.१५.१) । ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के चतुर्थ सूक्त में इनके देवत्व के विषय में आचार्य सायण लिखते हैं - **'कृणुष्व' इति पञ्चदशर्चं चतुर्थं सूक्तं वामदेवस्यार्षं त्रैष्टुभं रक्षोहाग्नि देवताकम्** (ऋ० ४.४ सा० भा०) ।

५७. **रथवीति दार्भ्य (५. ६१.१७-१९)** — वैदिक देवताओं में ऋषि दर्भ के पुत्र रथवीति को 'रथवीति दार्भ्य' नाम से ख्याति मिली है । इन्होंने एक बार एक महान् यज्ञ रचाया था ,जिसके ऋत्विज् पद का निर्वाह अत्रि पुत्र अर्चनानस् तथा अत्रि पौत्र श्यावाश्व ने किया था । यज्ञ की समाप्ति पर ऋषि अर्चनानस् ने अपनी पुत्रवधू बनाने की इच्छा से महाराज रथवीति से उनकी सुपुत्री को माँगा; किन्तु श्यावाश्व को ऋषित्व प्राप्त न होने के कारण उस समय उन्हें कन्या प्रदान न की जा सकी । बाद में जब उन्होंने कुछ ऋचाओं को देखा (रचना की) ,तब महाराज रथवीति ने ससम्मान श्यावाश्व के साथ कन्या का पाणिग्रहण संस्कार सम्पन्न कराया । यह कथा विस्तार से बृहद्देवता ५.५०-८१ में वर्णित है । ऋ० ५.६१.१७-१९ में रथवीति दार्भ्य की स्तुति होने से इन्हें इन ऋचाओं के देवत्व की प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है । आचार्य सायण ने भी अपने ऋग्वेद भाष्य में इनका देवत्व स्वीकारते हुए लिखा है - **'एतं मे' इत्यस्य तृचस्य दार्भ्यो रथवीतिर्नाम राजा देवता** (ऋ० ५.६१ सा० भा०) ।

५८. **रुद्र (५.४२.११)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

५९. **वनस्पति (५.५.१०)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

६०. **वरुण (५.८५)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

६१. **वाक् (ससर्परी) (३.५३.१५-१६)** — वाक् (ससर्परी) देवी को ऋग्वेद के तृतीय मंडल के तिरेपनवें सूक्त में मात्र दो ऋचाएँ समर्पित हुई हैं । बृहद्देवता में इनके विषय में वर्णन मिलता है कि ये सूर्य की पुत्री थीं - **तस्मै ब्राह्मीं तु सौरीं वा नाम्ना वाचं ससर्परीम्** (बृह० ४.११३) । बृहद्देवता (४.११३-११६) में कथा वर्णित है कि एक बार सुदास् के महायज्ञ में वसिष्ठ - पुत्र शक्ति ने गाथि-पुत्र विश्वामित्र को बलात् चेतना रहित कर दिया था । इस अचेतन अवस्था से विश्वामित्र बहुत दुःखी हुए,तब जमदग्नि ऋषि के वंशजों ने सूर्य लोक से लाकर ब्रह्मा अथवा सूर्य की पुत्री ससर्परी नामक वाच् (मंत्र विद्या) से उनकी अचेतनता को दूर किया । वाच् (वाक्) को प्राप्त करके विश्वामित्र ने प्रसन्न हृदय से उन ऋषियों की दो ऋचाओं में स्तुति की । लगता है कि ससर्परी (वाक्) नाम की कोई मंत्र विद्या रही होगी, जिससे विश्वामित्र के अमतित्व (अचेतनत्व) को दूर किया गया था । आचार्य सायण ने ससर्परी (वाक्) के देवत्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **पञ्चदश्यादिद्वे वाचे ससर्पर्यै. ....शृण्वन्ति** (ऋ० ३.५३ सा० भा०) ।

६२. **वामदेव (४.२६.१-३)** — वैदिक देवताओं में वामदेव का नाम भी प्रख्यात है । ऋग्वेद के चतुर्थ मंडल की कुछ ऋचाओं के द्रष्टा होने के कारण इन्हें उनका ऋषित्व भी प्राप्त हुआ है । बृहद्देवता ४.१२७ में विवरण मिलता है कि एक बार वामदेव ने देवों, ऋषियों और पितरों के पूजन के निमित्त कुत्ते की अँतड़ियों को पकाया था, तब श्येन (बाज़) के रूप में इन्द्रदेव उनके लिए मधु लाये थे, तब वामदेव ने कुछ ऋचाएँ रचकर अग्नि और इन्द्र की स्तुति की थी । इन्हें गोतम ऋषि का वंशज माना जाता है - - - - - **सूक्तैरेति तु गौतमः** (बृह० ४.१२७) । बृहद्देवता में ही एक स्थान पर वामदेव और इन्द्र के युद्ध और उस युद्ध में इन्द्र के पराजित होने तथा बाद में वामदेव और इन्द्र को ऋषियों की सभा में विक्रय कर देने का विवरण भी मिलता है - **दिनानि दश रात्रीश्च विजिग्ये चैन्मोजसा** (बृह० ४.१३२) तथा - **स तं क इममित्यस्यां विक्रीणन्नृषिसंसदि** (बृह० ४.१३३) । आचार्य सायण ने भी अपने ऋक्-भाष्य में वामदेव के देवत्व और ऋषित्व दोनों को ही स्वीकार किया है - **'अयं पन्थाः सप्तोना संवाद इन्द्रादिति वामदेवानाम्' इति । 'यस्य वाक्यं स ऋषिः या तेनोच्यते सा देवता' इति परिभाषितत्वात् ऋषिदेवते तत्र-तत्र ज्ञातव्ये** (ऋ० ४.१८ सा० भा०) । इन्होंने अमुक-अमुक स्थानों पर वामदेव व इन्द्र आदि के ऋषित्व और देवत्व के निर्णय के लिए विवेक के आश्रय को ही प्रमुख बताया है - **ऋषि दैवतसिद्ध्यर्थं विवेकादर्थ ईरितः'** (ऋ० ४.१८ सा० भा०) ।

६३. **वायु (४.४६.१)** — द्र० - ऋ० भाग- १ ।

६४. **विश्वामित्र (३.३३.४,८,१०)** — यों तो विश्वामित्र ऋषि के रूप में प्रतिष्ठित हैं; किन्तु '**यस्य वाक्यं स ऋषिः या तेनोच्यते सा देवता**' सूत्र के अनुसार इन्हें ऋ० ३.३३.४,८,१० में देवत्व भी प्राप्त हुआ है। उक्त ऋचाओं में नदियों द्वारा विश्वामित्र की स्तुति (विश्वामित्र से वार्तालाप) की गई है। बृहद्देवता में भी विश्वामित्र के देवत्व को इन शब्दों में स्वीकार किया गया है - **सूक्ते प्रेति तु नद्यश्च विश्वामित्रः समूदिरे** (बृह० ४.१०५)।

६५. **विश्वामित्रोपाध्याय (३.२६.९)** — विश्वामित्रोपाध्याय के देवत्व को ऋग्वेद की मात्र एक ऋचा में स्वीकार किया गया है। '**या तेनोच्यते सा देवता**' सूत्र के अनुसार ऋ० ३.२६.९ में इनकी स्तुति की गई है, अतः इन्हें देवता की प्रतिष्ठा मिली है। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इन शब्दों में वर्णित किया है - **नवम्यास्तु विश्वामित्रोपाध्यायस्य स्तुत्यत्वात् स एव देवता** (ऋ० ३.२६ सा० भा०)।

६६. **विश्वेदेवा (६.४८ - ५२)** —द्र० ऋ० भाग - १।

६७. **विष्णु (५.३.३)** — द्र० - ऋ० भाग-१।

६८. **वैददश्वि तरन्त एवं वैददश्वि पुरुमीळ (५.६१.९-१०)** — ऋग्वेद में वैददश्वि तरन्त और वैददश्वि पुरुमीळ को एक-एक ऋचा में देवत्व प्राप्त हुआ है। बृहद्देवता में वर्णन मिलता है कि **ये दोनों राजा थे** (तरन्त और पुरुमीळ) और विददश्व ऋषि के पुत्र थे। इन्होंने रथवीति दार्भ्य के यज्ञ से लौटे ऋषि अर्चनानस् तथा उनके पुत्र श्यावाश्व का पूजन किया था- **तरन्तपुरुमीळहौ तु राजानौ वैददश्व्यृषी। ताभ्यां तौ चक्रतुः पूजाम् ऋषिभ्यां नृपती स्वयम्** (बृह० ५.६२)। आचार्य सायण ने भी इनके देवत्व को स्वीकारते हुए अपने ऋग्वेद भाष्य में लिखा है - '**उतमेऽरपत्**' **इत्यस्या वैददश्विः पुरुमीळहो देवता**। '**यो मे धेनूनाम्' इत्यस्या वैददश्विस्तरन्तो राजा देवता** (ऋ० ५.६१ सा० भा०)।

६९. **वैश्वानर (६.७-९)** — विश्व के सभी मनुष्यों से सम्बन्धित अग्नि को वैश्वानर कहा गया है। यह सर्वव्यापक है, जिससे सम्पूर्ण प्राणी प्राणवान् रहते हैं - **असौ वै वैश्वानरो योऽसौ तपति** (कौषी० ब्रा० ४.३)। **शतपथ ब्राह्मण में उल्लेख है कि इसी (वैश्वानर)** अग्नि से अन्नादि की पाचन क्रिया सम्पन्न होती है - **अयमग्निर्वैश्वानरो योऽयमन्तः पुरुषेयेनेदमन्नं पच्यते यदिदमद्यते:** ....... (शत० ब्रा० १४८.१०.१)। अग्नि के विभिन्न स्वरूपों का वर्णन करते हुए बृहद्देवताकार ने कहा है कि ऋषिगण इस लोक में अग्नि के रूप में, मध्यलोक में जातवेदस् के रूप में तथा दिव्यलोक में वैश्वानर के रूप में स्तुति करते हैं - **इहाग्नि ..............मध्ये स्तुतो वैश्वानरो दिवि** (बृह० १.६७)। एक अन्य स्थल पर वैश्वानर के देवत्व को प्रमाणित करते हुए बृहद्देवता में उल्लेख है - **सूक्तानि त्रीणि मूर्धानं अग्निर्वैश्वानरस्य तु** (बृह० ५.१०४)। वैश्वानर के देवत्व का विवेचन आचार्य सायण ने इन शब्दों में किया है - '**मूर्धानम्' इति सप्तर्चं सप्तमं सूक्तं भरद्वाजस्यार्षं वैश्वानराग्निदेवताकम्** (ऋ० ६.७ सा० भा०)।

७०. **वैश्वानर (अग्नि) (४.५)** — 'वैश्वानर' अग्निदेव का ही एक विशेषण है। **इस शब्द का प्रयोग** ऋग्वेद में प्रायः ६० बार हुआ है। अग्नि के विभिन्न रूपों में दिव्य अग्नि को वैश्वानर कहा गया है। **बृहद्देवता** में अग्नियों के तीन प्रकार बताये गये हैं। उसमें इस (पृथिवी) लोक की अग्नि को अग्नि, मध्यलोक में इसी को जातवेदस् तथा दिव्य लोक में वैश्वानर बताया गया है - **इहाग्निभूतस्त्वृषिभिर् लोके स्तुतिभिरीळितः। जातवेदा स्तुतो मध्ये स्तुतो मध्ये स्तुतो वैश्वानरो दिवि** (बृह० १.६७)। निघण्टु में यास्काचार्य लिखते हैं - याज्ञिक लोग अग्नि वैश्वानर का अर्थ सूर्य करते हैं - **अथासावादित्य इतिपूर्वे याज्ञिकाः** (नि० ७.२३)। जबकि आचार्य शाकपूणि पार्थिव अग्नि को ही अग्नि वैश्वानर मानते थे। यास्काचार्य ने बाद में अपना मत स्पष्ट करते हुए लिखा है-यज्ञ और स्तुति को ग्रहण करने वाला अग्नि वैश्वानर यह (पार्थिव) अग्नि है- **यस्तु सूक्तं भजते तस्मै हविर्निरुप्यतेऽयमेव सोऽग्निर्वैश्वानरः** (नि० ७.३१)। बृहद्देवताकार एक स्थान पर लिखते हैं कि अग्नि, जातवेदस् और वैश्वानर मूलतः समान ही हैं। वे जातवेदस् को अग्नि और वैश्वानर में समाहित मानते हैं - **वैश्वानरं श्रितो ह्यग्निर् अग्निं वैश्वानरः श्रितः। अनयोर्जातवेदास्तु तथैते जातवेदसी** (बृह० १.९७)। अर्थात्-अग्नि वैश्वानर में निहित हैं, वैश्वानर अग्नि में निहित हैं, तथा जातवेदस् इन दोनों में, अतः ये दोनों जातवेदस् के ही दो रूप हैं।

७१. **शुन एवं शुनासीर (४.५७.४; ५,८)** — शुन एवं शुनासीर कृषि के देवता हैं। ऋग्वेद में शुन को एक ऋचा में तथा शुनासीर को दो ऋचाओं में देवता की प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है। शुनासीर देव युग्म के रूप में प्रतिष्ठित हैं। शुन और सीर का विभिन्न विद्वान् अलग-अलग अर्थ करते हैं। बृहद्देवताकार ने शुन को वायु तथा सीर को सूर्य बताया है - **वायुः शुनः सूर्य एवात्र सीरः शुनासीरौ वायुसूर्यौ वदन्ति** (बृह० ५.८)। यास्क महोदय ने शुनासीर को इन्द्र माना है, जबकि आचार्य शाकपूणि का मत है कि शुन और सीर, सूर्य और इन्द्र हैं - **शुनासीरं यास्क इन्द्रं तु मेने सूर्येन्द्रौ तौ मन्यते शाकपूणिः** (बृह० ५.८)। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इन शब्दों में स्वीकार किया है - **चतुर्थी शुनाख्यदेवताका पञ्चम्यष्टम्यौ शुनासीरदेवताके** (ऋ० ४.५७ सा० भा०)।

७२. **सरस्वती (६.६१)**— द्र० ऋ० भाग - १।





**७३. सविता (३.६२.१०-१२)** — द्र० - ऋ० भाग-१

**७४. सीता (४. ५७.६-७)** — वैदिक देवताओं में सीतादेवी भी प्रतिष्ठित हैं । इन्हें ऋग्वेद में दो ऋचाएँ समर्पित हुई हैं । सीता कृषि की अधिष्ठात्री देवी हैं । कोश ग्रन्थों में सामान्यतया सीता शब्द का अर्थ हल के फाल से धरती में बनने वाली रेखा है । सीता देवी से उत्तम फल, ऐश्वर्य एवं कृपा वर्षण की कामना की गई है-**अर्वाची सुभगे भव सीते वन्दामहे त्वा** (ऋ० ४.५७.६)। आचार्य सायण ने भी (ऋ० ४.५७.६-७ ऋचाओं में) सीता के देवत्व को स्वीकारते हुए लिखा है- **षष्ठी सप्तम्यौ सीतादेवताके** (ऋ० ४.५७ सा० भा०)। बृहद्देवता में भी सीता के देवत्व को प्रमाणित किया गया है - **द्वे तु सीतायै षष्ठी सप्तमी च** (बृह० ५.९)।

**७५. सूर्य (५.४०.५)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**७६. सोम (३.६२.१३-१५)** — द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**७७. सोम-रुद्र (६.७४)** — वैदिक देवताओं में कई देवताओं की स्तुति, युग्मों में की गई है । इसी क्रम में सोम-रुद्र की स्तुति भी उल्लेखनीय है । ऋग्वेद में मात्र एक सूक्त (६.७४) में सोम-रुद्र की एक साथ स्तुति की गई है, जिसमें ऋषि (भरद्वाज बार्हस्पत्य) ने सोम-रुद्र से रोगों से मुक्ति की, अन्न और सुख प्रदान करने तथा वरुणपाश से मुक्त करने आदि की प्रार्थना की है । **यथा - सोमारुद्रा वि वृहतं विषूचीममीवा या नो गयमाविवेश ......... सन्तु** (ऋ० ६.७४.२)। आचार्य सायण ने इनके देवत्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **'सोमारुद्रा' इति चतुर्ऋचं त्रयोदशं सूक्तं भरद्वाजस्यार्षं त्रैष्टुभं सोमारुद्र देवताकम्** (ऋ० ६.७४ सा० भा०)। इनके सम्बन्ध में अन्यत्र कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं होता ।

**७८. सोमक साहदेव्य (४.१५.७-८)** — 'सोमक साहदेव्य' वस्तुतः राजा सहदेव के पुत्र एवं सोमक नाम के राजा थे । ऋग्वेद की दो ऋचाओं में इनका वर्णन होने से **'या तेनोच्यते सा देवता'** सूत्र के अनुसार इन्हें देवत्व प्राप्त हुआ है । आचार्य सायण ने उपरोक्त तथ्य को अपने ऋग्वेद भाष्य में उद्घाटित किया है - **साहदेव्यः सहदेवनाम्नो राज्ञः पुत्रः कुमारः सोमकाभिधो राजा** (ऋ० ४.१५.७ सा० भा०) । इनके देवत्व को स्वीकार करते हुए आचार्य सायण लिखते हैं - **'बोधद्यत्' इति द्वृचेन सोमकराजा स्तूयते------** । **अतस्ता एव क्रमेण देवताः** (ऋ० ४.१५ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने भी सोमक देव के देवत्व का उल्लेख किया है - **द्वाभ्यां स्तौति सोमकमेव तु** (बृह० ४.१२९)।

**अन्य देव समूह**— **यस्य वाक्यं स ऋषिः । या तेनोच्यते सा देवता** (ऋ० १०.१० सा० भा०)। आचार्य सायण के इस वाक्य को आधार मानकर ऋग्वेद के ऋषियों-देवताओं का निर्धारण किया गया है । अग्नि, इन्द्र, वरुण आदि प्रचलित देवताओं के अतिरिक्त कुछ अचेतन और अमूर्त (भावात्मक), पशु, पक्षी, उपकरण, हवि, मानव, स्थान को भी देवताओं की कोटि में माना गया है । इन देवताओं को निम्न वर्गों में विभाजित किया जा सकता है -

(क) **मानव वर्ग** - रथगोप (रथ रक्षक), सारथि (रथ चलाने वाला)।

(ख) **पशु या प्राणी वर्ग** - अश्व, गौ, दधिक्रा (अश्व का एक प्रकार), श्येन (बाज) आदि ।

(ग) **पात्र अथवा उपकरण वर्ग** - रथाङ्ग, व्रश्चनी (आरी), आर्त्नी (रज्जु), इषु (बाण), इषुधि (तरकस), ज्या (धनुष की डोरी), हस्तघ्न (हाथ की रक्षा का उपकरण), वर्म (कवच), दुंदुभि (नगाड़ा), धनु (धनुष), प्रतोद (चाबुक), रथ आदि ।

(घ) **स्थान वर्ग** - भूमि, नदियाँ आदि ।

(ङ) **अमूर्त (भावात्मक) देववर्ग** - अभिशाप, आत्मा, दानस्तुति, द्यु-निशा, रश्मि-समूह आदि ।

(च) **हव्य पदार्थ** - घृत आदि । ऋग्वेद में ऋषियों द्वारा इनका भी वर्णन-गुणगान किया गया है, अतः इन्हें भी देवताओं के रूप में मान्यता प्रदान की गई है ।



## परिशिष्ट - ३

# ऋग्वेद भाग - २ में प्रयुक्त छन्दों का संक्षिप्त विवरण

| क्र० | छन्द-नाम | पाद-विवरण | कुल वर्ण | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| १. | **अतिजगती** | ११ + १० + १० + १० + ११ | ५२ | ५.८७.१ |
| २. | **अतिशक्वरी** | १६ + १६ + १२ + ८ + ८ | ६० | ६.१५.६ |
| ३. | **अनुष्टुप्** | ८ + ८ + ८ + ८ | ३२ | ३.५३.१२,२२ |
| | क. महापद पंक्ति[1] | ५ + ५ + ५ + ५ + ५ + ६ | ३१ | ४.१०.५ |
| | ख. विराट् | ११ + ११ + ११ | ३३ | ३.२५.१-५ |
| ४. | **अष्टि** | १६ + १६ + १६ + ८ + ८ | ६४ | ४.१.१,२.२२.१ |
| ५. | **उष्णिक्** | ८ + ८ + १२ | २८ | ३.१०.३ |
| | क. ककुप् | ८ + १२ + ८ | २८ | ५.५३.५ |
| | ख. पुरउष्णिक् | १२ + ८ + ८ | २८ | ५.५३.४ |
| ६. | **गायत्री** | ८ + ८ + ८ | २४ | ३.११.४,६ |
| | क. अतिनिचृत् | ७ + ६ + ७ | २० | ६.४५.२९ |
| | ख. एकपदाविराट् | ८ | ८ | ५.४१.२० |
| | ग. द्विपदा विराट् | १० + १० | २० | ५.२४.१-४ |
| | घ. पदपंक्ति | ५ + ५ + ५ + ५ + ५ | २५ | ४.१०.३ |
| | ङ. पाद निचृत् | ७ + ७ + ७ | २१ | ४.३१.३ |
| | च. वर्धमाना | ६ + ७ + ८ | २१ | ६.१६.१,६ |
| ७. | **जगती** | ८ + ८ + ८ + ८ + ८ + ८ | ४८ | ३.२.१,१५ |
| ८. | **त्रिष्टुप्** | ११ + ११ + ११ + ११ | ४४ | ५.१.२ |
| | क. एकपदा | ११ | ११ | ६.६३.११ |
| | ख. द्विपदा | ११ + ११ | २२ | ६.१७.१ |
| | ग. पुरस्ताज्योतिः | ११ + ८ + ८ + ८ | ३५ | ५.४५.९ |
| | घ. विराट् पूर्वा[2] | १० + ८ + ८ + ८ | ३४ | ५.८६.६ |
| | ङ. विराट् रूपा | ११ + ११ + ११ + ८ | ४१ | ३.२१.४ |
| ९. | **धृति** | १२ + १२ + ८ + ८ + ८ + १६ + ८ | ७२ | ४.१.३ |
| १०. | **पंक्ति** | ८ + ८ + ८ + ८ + ८ | ४० | ५.६.२ |
| ११. | **प्रगाथ** (बृहती + सतोबृहती) | ८ + ८ + ८ + १२ + १२ + १२ + १२ | ७२ | ३.१६.३-४ |
| १२. | **प्रस्तार पंक्ति** | १२ + १२ + ८ + ८ | ४० | ६.९.७५ |
| १३. | **बृहती** | ८ + ८ + १२ + ८ | ३६ | ३.९.१ |
| १४. | **महाबृहती यवमध्या** | ८ + ८ + ८ + ८ + १२ | ४४ | ६.४८.२१ |
| १५. | **विराट्** | १० + १० + १० + १० | ४० | ६.२०.७ |
| १६. | **शक्वरी** | ८ + ८ + ८ + ८ + ८ + ८ + ८ | ५६ | ५.२७.५ |

१. आचार्य कात्यायन के मतानुसार यह अनुष्टुप् का भेद है।
२. इसका अपर नाम 'पंक्त्युत्तरा छन्द' है।





# विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परा सुव।
# यद्भद्रं तन्न आ सुव ॥

* * *

हे सवितादेव ! आप हमारे सम्पूर्ण दुःखों
(पापमूलक दुर्गुणों) को दूर करें और
जो हमारे निमित्त कल्याणकारी हों,
उसे हमारे अभिमुख प्रेरित करें॥




—ऋग्वेद ५.८२.५

* * *



# परिशिष्ट - ४

## ऋग्वेदसंहितायाः वर्णानुक्रम-सूची , भाग - २

# : युगऋषि पं. श्रीराम शर्मा आचार्य- संक्षिप्त परिचय :



ज्यादा जानकारी यहाँ से प्राप्त करें :
http://hindi.awgp.org/about_us

- **विचारक्रान्ति अभियान के प्रणेता** : विचारों को परिस्कृत और ऊँचा उथाने मे समर्थ 3000 से भी अधिक पुस्तकों के लेखन के माध्यम से विश्वव्यापी विचार क्रान्ति अभियान की शरुआत की ।
- **वेद, पुराण, उपनिषद के प्रसिद्ध भाष्यकार** : जिन्हों ने चारों वेद, 108 उपनिषद, षड दर्शन, 20 स्मृतियाँ एवं 18 पुराणों का युगानुकूल भाष्य किया, साथ ही 19 वाँ प्रज्ञा पुराण की रचना भी की ।
- **3000 से अधिक पुस्तकों के लेखक** : मनुष्य को देवता समान, घर-परिवार को स्वर्ग, समाज को सभ्य और समग्र विश्वराष्ट्र को श्रेष्ठ बनाने मे समर्थ हजारों पुस्तकें लिखकर समयानुकूल समर्थ मार्गदर्शन प्रदान किया ।
- **युग-निर्माण योजना के सूत्रधार** : जिन्होंने शतसूत्री युग निर्माण योजना बनाकर नये युग की आधार शिला रखी ।
- **वैज्ञानिक-अध्यात्मवाद के प्रणेता** : जिन्हों ने धर्म और विज्ञान के समन्वय की प्रथम प्रयोगशाला 'ब्रह्मवर्चस शोध संस्थान' स्थापित कर सिद्ध किया कि "धर्म और विज्ञान विरोधी नहीं, पुरक है "।
- **'२१ वीं सदी : उज्जवल भविष्य' के उद्घोषक** : जिन्हों ने '२१ वीं सदी : उज्जवल भविष्य' का नारा दिया तथा युग विभीषिकाओं से भयग्रस्त मनुष्यता को नये युग के आगमन का संदेश दिया ।
- **स्वतंत्रता संग्राम के कर्मठ सैनानी** : जिन्हों ने महात्मा गाँधी, मदन मोहन मालवीय, गुरुवर रविन्द्रनाथ टैगोर के साथ राष्ट्र की स्वाधीनता के लिए संघर्ष किया एवं स्वतन्त्रता संग्राम सेनानी "श्रीराम मत्त" के रुप में प्रख्यात हुए ।
- **गायत्री के सिद्ध साधक** : जिन्हों ने गायत्री और यज्ञ को रुढियों और पाखण्ड से मुक्त कर जन-जन की उपासना का आधार तथा सद्बुद्धि एवं सतकर्म जागरण का माध्यम बनाया ।
- **तपस्वी** : जिन्होंने गायत्री की कठोरतम साधना कर २४-२४ लाख के २४ महापुरश्चरण २४ वर्षो में सम्पन्न किया । प्रकृति प्रकोप को शांत कर अनिष्टों को टाला, सृजन सम्भावनाओं को साकार किया ।
- **अखिल विश्व गायत्री परिवार के जनक** : जिन्हों ने अपने जीवनकाल में ही अपने साथ करोडों लोगों को आत्मियता के सूत्र में बाँधकर विश्व व्यापी 'युग निर्माण परिवार' - 'गायत्री परिवार' का गठन किया ।
- **समाज सुधारक** : जिन्हों ने नारी जागरण, व्यसन मुक्ति, आदर्श विवाह, जाति-पाँति प्रथा तथा परंपरागत रुढियों की समाप्ति हेतु अद्भूत प्रयास किए एवं एक आदर्श स्वरुप समाज में प्रस्तुत किया ।
- **ऋषि परम्परा के उद्धारक** : जिन्हों ने इस युग में महान ऋषियों की महान परंपराओं की पुनर्स्थापना की । लुप्तप्राय संस्कार परंपरा को पुनर्जीवित कर जन-जन को अवगत कराया ।
- **अवतारी चेतना** : जिन्होंने "धरती पर स्वर्ग के अवतरण और मनुष्य में देवत्व के जागरण" की अवतारी घोषणा को अपना जीवन लक्ष्य बनाया और चेतना का ऐसा प्रवाह चलाया कि करोंडों व्यक्ति उस ओर चल पड़े ।

**गायत्री परिवार** जीवन जीने कि कला के, संस्कृति के आदर्श सिद्धांतों के आधार पर परिवार,समाज,राष्ट्र युग निर्माण करने वाले व्यक्तियों का संघ है। **वसुधैवकुटुम्बकम्** की मान्यता के आदर्श का अनुकरण करते हुये हमारी प्राचीन ऋषि परम्परा का विस्तार करने वाला समूह है गायत्री परिवार। एक संत, सुधारक, लेखक, दार्शनिक, आध्यात्मिक मार्गदर्शक और दूरदर्शी युगऋषि पंडित श्रीराम शर्मा आचार्य जी द्वारा स्थापित यह मिशन युग के परिवर्तन के लिए एक जन आंदोलन के रूप में उभरा है।